अपनी आवाज पहुंचाना है, तो उनसे कुछ विशेष बनना पडेगा, उन सांसारिकों से उन्नत गुणों का धनी तुझे बनना होगा ।

आहा ! क्याही सुन्दर उपदेश है । सज्जनों ! अपना व अपनी बात का आदर करवाने के लिये एकमात्र साधन " उनसे अधिक गुणी बनना " ही स्वीकार करना चाहिये, इसके अतिरिक्त कल्याण नहीं; अधिक गुणों के संचयार्थ मैं प्रथमही कहचुका हूं कि, ईश्वर ही सब गुणों का भण्डार है, अद्वितीय अनुपम आप और हम सब का रक्षक पिता है । अतः सज्जन पुरुषो! यह अन्तिम निवेदन है कि जीव नित्यंप्रति उस स्तुत्य, प्रार्थ्य और उपास्य देव की स्तुति, प्रार्थना और उपासना में संसक्त रहें, जिस से आत्मा में शक्तिका संचार हो और अपने जीवनको सुधारते हुए हम अन्य जीवोंके कल्याण का हेतु बन सकें। और इस श्रुति का यथाशक्ति आचरण करें —

मा चिदन्यद् विशंसत सखायो मा रिषण्यत ।
इन्द्रमित्स्तोता वृषणं सचा सुते मुहुरुक्था च शंसत ॥　　　　ऋ. ८ । १ । १

हे सुहृज्जनो ! ईश्वरीय स्तोत्रको छोड अन्य स्तोत्र न उच्चारण करो । अन्यान्य स्तोत्रोंके उच्चारणसे हिंसक न बनो । अतः प्रत्येक यज्ञ में अभीष्टवर्षिता परमात्मा की ही साथ मिलकर स्तुति करो । हे सखायो ? बार बार प्रशंसा वाक्य कहो ॥

ब्रह्मचारी विद्याधर विनीत
उपदेशक —
महाविद्यालय ।

# * वेदार्थ । *

# सहायता की आशा ।

( लेखक— श्री० पं० सत्यव्रतजी )



वेदपर बडी देर से विचार होते रहे हैं । वेदकी भाषा इतनी अस्वाभाविक सी बनगई प्रतीत होती है, कि अब हाथ उठाकर यह कह सकना कि ' हां, इस मंत्रका यही अर्थ है और कोई नहीं' अत्यंत कठिन हो गया है । अब वेद के पीछे चलनेका जमाना नहीं रहा, वेदको अपने पीछे चलानेके लिये लोग कमर कस रहे हैं !!!

आज यदि कोई नया आविष्कार होता है, तो कल वही वेद भाष्यकार वेदसे भी निकाल मारते हैं, परन्तु तीसरे दिन जब उस आविष्कार की असत्यता प्रतिपादित हो जाती है, तो भाष्यकार जी को बगलें झांकने के सिवाय कुछ नहीं सूझ पडता ! अस्तु ।

वेदपर मगज मारना आज ही की बात नहीं, परन्तु जिस काल को हम उन्नति का काल कहते हैं, और जिस कालको योरपियन दिमाग सोचने में असमर्थ हैं, उस कालमें भी वेदकी शिक्षा को साधारण पुरुषोंका बुद्धिगम्य बनाने के लिये बडे बडे उद्योग होते रहे, बडे बडे भाष्य तथा ग्रन्थ लिखे एवं पढे जाते रहे । उन्हीं उद्योगोंके फली भूत ब्राह्मणग्रन्थ हैं, जिनके लिये यह विचारना आवश्यक प्रतीत होता है, कि वर्तमान कालमें उनकी वेदार्थ प्रतिपादनमें कहांतक सहायता ली जा सक्ती है।

परन्तु यदि ब्राह्मणग्रन्थ वेद की व्याख्या ही न हों, तब तो वेदार्थ में उन की विशेष सहायता नहीं ले सकते? क्यों कि भिन्न भिन्न स्वतंत्र ग्रन्थ होनेके कारण वेदों के साथ उनका भाष्य-ग्रन्थ रूपसे सम्बन्ध नहीं हो सकता । यद्यपि इस विषय में बहुत लिखने की जरूरत नहीं है, तथापि वेद के बडे भारी पंडित की यहां सम्मति देना आवश्यक प्रतीत होता है । यदि निरुक्तकार यास्क ब्राह्मणग्रन्थों को वेदार्थ में सहायक मानते हों, तो हमारा ब्राह्मण ग्रन्थों को वेदार्थ में सहायक मान लेना निष्प्रमाण सिद्ध नहीं हो सकता ।

निरुक्त के १ म अध्याय के ५ म पाद में कौत्स के मन्त्रों की अनर्थकता प्रतिपादक विचारों पर विचार करते हुए पूर्वपक्षके रूपसे लिखा है—

**'ब्राह्मणेन रूपसम्पन्ना विधीयन्ते'।**

अर्थात मंत्र अनर्थक हैं, क्यों कि इन्हें 'ब्राह्मण' रूप देते हैं, यदि इनका स्वतः अर्थ होता, तो ब्राह्मण इन्हे रूपसम्पन्न क्यों करता, इन्हें कोई विशेष अर्थ क्यों देता । इस प्रश्नका उत्तर देते हुए निरुक्तकार यास्क लिखते हैं —

**'यथा एतद् ब्राह्मणेन रूपसम्पन्ना विधीयंते इत्युदितानुवादः स भवति'।**

अर्थात् यद्यपि ब्राह्मण वेदमन्त्र को अपना रूप देता है, तो भी वह '**उदितानुवाद**' होता है । यदि निरुक्तकार का यही मत होता कि ब्राह्मण ग्रन्थ स्वतन्त्र ग्रन्थ हैं, तो उन्हे कहना चाहिये था, कि 'ब्राह्मण रूपसम्पन्न करता ही नहीं'। '**ब्राह्मण ग्रन्थ वेद का अनुवाद है**' यह निरुक्तकार का कथन है । इस से यही तात्पर्य निकलता है, कि ब्राह्मणग्रन्थों के समय में वेद का अर्थ करना कठिन प्रतीत होने लगा था, क्यों कि अनुवाद की वहीं जरूरत पडती है, जहां मौलिक भाषा समझमें न आसकती हो । यदि आंग्ल भाषा सारे भारत वर्ष में पढी जा सके, तो उसके ग्रन्थों का हिन्दी में क्यों उल्था किया जाय ? अस्तु ।

अब प्रश्न उठता है, कि यदि ब्राह्मणग्रंथ वेदार्थ में सहायक हैं, तो उनसे क्या सहायता ली

जा सकती है ? उन से सहायता लेने का क्षेत्र कहांतक है!

ब्राह्मण, वेदकी व्याख्या हैं, और व्याख्या कारके लिये जो जो बातें आवश्यक होती हैं, वे उनमें पायी जाती हैं। दृष्टान्त देकर बातका स्पष्ट करना बडे बडे व्याख्याकारों की शैली है। ब्राह्मणोंमें इसी कारण दृष्टान्त के रूपसे समझाने के लिये तात्कालिक अथवा प्रचलित कई कथाओं का वर्णन है। साधारण मनुष्य उन कथाओं को पढ वेदमें इतिहास समझने लगते हैं। वास्तव में इसका कारण हम लोगोंका व्याख्या तथा व्याख्येय में भेद न कर सकना है। ये व्याख्याएं ऐसी मिली हुई हैं, कि व्याख्येय मंत्र तथा व्याख्याका भेद करना कठिन हो जाता है। कहीं " **यम और यमी** " शब्द आगये, तो ब्राह्मणोंमें या तो प्रचलित गाथाओं से उनको स्पष्ट करनेका यत्न किया गया होगा अथवा स्वयं कल्पित करके वा तात्कालिक घटनाओं को भी दृष्टान्त के लिये रक्खा गया होगा, जैसे कि आजकल हरेक बातके दृष्टान्त वा समझाने के लिये १९१४ के युद्धके दृष्टान्त लेनेकी कोशिश की जाती है।

जो वेदार्थ कर्ता ब्राह्मणों को इन कठिन समस्याओं को हल कर सके उन्हींके लिये ब्राह्मण वेदार्थमें सहायक हो सकते हैं, अन्यथा हम लोगोंके लिये ब्राह्मण वेदार्थके लिये यहीं तक सहायक हैं कि एक शब्दके अनेक अर्थ होते हैं। ब्राह्मणोंमें एक शब्दके अनेक अर्थ बताये गये हैं, जो वेदके अर्थ करने की बडी भारी कुंजी मालूम होती है, क्यों कि निरुक्त कार तथा स्वामी दयानन्दने आगे उन्हींके विस्तारका प्रयत्न किया है। अतः यद्यपि हम ब्राह्मणोंको वेदोंके अर्थ की सहायता देने से इन्कार नहीं कर सकते, तथापि इस समय उनसे किसी विशेष सहायताकी आशा रखना युक्तियुक्त नहीं है। हम यह दावेसे कह सकते हैं, कि ब्राह्मणोंसे जो भी कोई नई बात निकालेगी, वह यौगिक अर्थ के माननेके सिद्धान्त के अतिरिक्त और कुछ नहीं होगी। सब बातों के नीचे यही नियम काम कर रहा होगा। एक ही आत्मा भिन्न शरीरोंको धारण कर भिन्न भिन्न रूप दिखा रही होगी— एक ही नियम भिन्न शब्दोंमें प्रकट किया जा रहा होगा।

यद्यपि ब्राह्मण ग्रन्थ '**यज्ञ**' विषयक खोज के लिये बडे उपयोगी तथा सहायक हो सकते हैं, तथापि वेदार्थ में उनसे विशेष सहायता नहीं मिल सकती। ब्राह्मणों में कर्मकाण्ड को इतनी प्रधानता दी गई है, कि विज्ञान काण्ड सर्वथा छिप जाता है। अनेक मंत्रोंका विनियोग बताना ब्राह्मणोंका काम है। वृष्टि याग में विनियुक्त मंत्र वर्षा प्रतिपादक होंगे, अतः उनका अर्थ वर्षा परक होगा, यह उनसे पता लगाया जा सकता है, किन्तु जब हम उपनिषदोंके—

> **' प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टाद-
> शोक्तमवरं येषु कर्म। एतच्छ्रेयो
> येऽभि नन्दान्ति मूढा जरामृत्युन्ते
> पुनरेवापि यान्ति।'**

इत्यादि वाक्यों को देखते हैं, तो बडे भारी सन्देह में पड जाते हैं। क्या ब्राह्मणों का

उक्त मन्त्रों को तत्तत्संस्कार में प्रतिपादित करना संगत है, वा नहीं; इस का कुछ निर्णय नहीं कर सकते !!

उपनिषदों का स्रोत वेद है ही, परन्तु उपनिषदों में वेदमन्त्रों की व्याख्या नहीं की गई। अतः ब्राह्मण और उपनिषदों से हमें जहां शब्दों के यौगिक अर्थ करने की शिक्षा मिलती है, वहां वेदों का कर्मकाण्ड तथा ज्ञानकाण्ड प्रतिपादक होना, उनके उन विषयों को प्रतिपादित करनेसे ज्ञात हो जाता है। ब्राह्मण ग्रन्थ स्पष्ट कोई वेदार्थ की कुञ्जी नहीं देते, और नहीं उपनिषदें हमें वेदार्थ के करनेमें किसी प्रत्यक्ष सहायता की आशा दिलाती है; परन्तु फिर भी उन की लेखन शैली तथा विषय प्रतिपादन शैली से हमें इस बात के निर्णय करने में कोई सन्देह नहीं रहता, कि "वेदका विषय कर्मकांड और ज्ञान काण्ड दोनों को प्रतिपादन करना है। वेद का व्याख्या प्रकार यौगिकवाद है।"

ब्राह्मण और उपनिषद् के बाद निघण्टु और निरुक्तों एवं व्याकरण का जमाना आता है। वास्तव में निघण्टु, निरुक्त तथा व्याकरण वेदार्थ करने में सब से बडे सहायक का काम कर सकते हैं, वेद के विद्यार्थी के लिये यही बडे भारी मार्ग-दर्शक हैं। निरुक्तकार यास्क ने ब्राह्मणों का उद्धरण देते हुए, ब्राह्मणों की वेदार्थ प्रतिपादकता का प्रतिपादन करते हुए, ब्राह्मण तथा उपनिषदों के '**यौगिकवाद**' को अच्छे विस्तार से वर्णन किया है। '**अनेक शब्दोंका एक अर्थ**' और '**एक शब्द के अनेक अर्थ**' वेद में प्रतिपादन करने के लिये, निरुक्तकारने सारा का सारा नैगम काण्ड लिखा है, जिस में प्रमाण चतुर्थाध्याय के प्रथम पाद की प्रथम पंक्ति ही है। वे लिखते हैं—

'**एकार्थमनेकशब्दमित्युक्तम्। अथ यान्यनेकार्थान्येकशब्दानि तान्यतोऽनुक्रमिष्यामः।**' ( निरु ४।१ )

अर्थात् 'अनेक शब्दोंका एक अर्थ प्रतिपादन करके हम एक शब्द के अनेक अर्थ करने के प्रकार का वर्णन करेंगे'। अपने सारे वर्णन में निरुक्तकार का मुख्य प्रतिपाद्य '**यौगिक वाद**' ही है, क्यों कि सारे नैगम काण्ड में शब्दों का अर्थ व्युत्पत्ति पूर्वक समझाया गया है।

निरुक्तकार के नैगम काण्डके '**निरर्थक अव्यय**' '**इवार्थक शब्द**,और '**उपमा**' प्रकरणों को छोडकर शेष सारे भाग का तात्पर्य केवल '**यौगिकवाद**' की ही पुष्टि कर उसे समझाने का है। इतने से यह पता लग सकता है, कि '**यौगिकवाद**' के निरुक्त कार दो भेद करते हैं।

( १ ) प्रथम– '**शब्दों का एक अर्थ होना**' और

( २ ) द्वितीय – '**एक शब्द के अनेक अर्थों का होना**'।

इन दोनों प्रकार के शब्दों का व्याख्या प्रकार निरुक्तके द्वितीयाध्यायके प्रथम पादमें अच्छी तरह समझाया गया है, जिसका भावार्थ निम्न लिखित है:—

" स्वर और प्रकृति प्रत्यय अर्थात् व्याकरणानुकूल ही जहां शब्दार्थ ठीक बैठे वहां वही अर्थ करना चाहिये, जरा भी खेंचातानी मत करे। जहां स्वर तथा व्याकरण से मंत्रार्थ प्रकरणानुकूल वा युक्तियुक्त प्रतीत न होता हो वहां कृत्तद्धित समास की सहायता से प्रकरणानुकूल तथा युक्तियुक्त अर्थ करने की चेष्टा करे। किन्तु यदि मंत्रार्थ करते करते कोई ऐसा स्थल आ जावे जहां उपरोक्त दोनों प्रकार में से कोई भी प्रकार मंत्र की गांठ को न खोल सके तो अक्षर और वर्ण को शब्दसे भिन्न भिन्न कर के अर्थ करने की कोशिश करें, क्यों कि हो सकता है, कि वहां मंत्रमें एक एक अक्षर का अर्थ हो और हम कई अक्षरों को मिलकर एक शब्द बनाकर अर्थ कर रहे हों। " शब्द के विषय में इतना कह कर विभक्ति के विषय में लिखा है — " अर्थानुकूल विभक्ति को बदल ले। जहां तृतीया, तृतीयार्थ प्रतिपादन न करके चतुर्थ्यर्थ प्रतिपादन करती हो, वहां अर्थ कर्ता घबराए नहीं अपि तु वैसा ही करे " निरुक्तकार ने श्रद्धावश व्याकरण का इतना ही तिरस्कार नहीं किया, किन्तु आगे फिर लिखा है, कि " मन्त्रोंके शब्दों में आदिवर्णलोप, अन्तवर्णलोप, उपधालोप, उपधाविकार, एकवर्णलोप, द्विवर्णलोप, आदिविपर्यय, अन्तविपर्यय, वर्णोपजन तथा सम्प्रसारण- ये सब पाये-जाते हैं, अतः जहां इनसे सहायता की आवश्यकता हो वहां इन्हें भी काम में लाये। "

निरुक्तकार की यह श्रद्धा सर्वथा युक्तियुक्त है। उनका श्रद्धामन्दिर वेदों के ईश्वरीय ज्ञान होने के विश्वास पर ही खडा है। ठीक है, यदि वेद ईश्वरीय ज्ञान है, तो उन में कोई अप्रकरणगत, एवं अयुक्ति युक्त बात नहीं होना चाहिये। निरुक्त के परिशिष्ट प्रकरण में लिखा है —

" अयं मन्त्रार्थचिन्ताभ्यूहो ऽ भ्यूढो ऽ पि श्रुतितो ऽ पि तर्कतो
न तु पृथक्त्वेन मंत्रानिर्वक्तव्या
प्रकरणश एव तु निर्वक्तव्याः "

अर्थात श्रुति स्वयं, कहती है कि। तर्क और प्रकरण ही मंत्रार्थ करने के मुख्य साधन हैं। निरुक्तकारने जहां उपदेश किया, कि वेद से वेद के अर्थ करो, वहां तर्क और प्रकरण की भी मुख्यता जितलायी। जब तर्क ऋषि स्वतः प्रमाण वेद का अनुशीलन करते हैं, तब वे स्वयं निरुक्तोक्त नियम हमारे सन्मुख रख देते हैं। अतः निरुक्त जहां व्याकरणादि का आश्रय लेते हैं और उचित अवधितक ही उन्हे वेदार्थ करने में सहायक मानते हैं, वहां वेदार्थ करने की सबसे बडी कसोटी ' तर्क ' हमारे सामने रखते हैं, क्यों कि श्रुति तथा प्रकरण एवं अन्य सब वेदार्थ प्रकार भी तर्क महाराज के उदर में ही समा सकते हैं। क्यों कि वेद ईश्वरीय ज्ञान है, अतः वह तर्क की कसौटी पर रखे जाने पर जरूर हमारे विश्वास तथा श्रद्धा को बढायेंगे।

तर्क विरुद्ध बातों का वेदमें होना हमारी

प्रतिज्ञा को तोडता है, उन के होने से वे ईश्वरीय ज्ञान नहीं रह सकते। यदि तर्क विरुद्ध होते हुए भी वेद ईश्वरीय ज्ञान हैं, तो बायबल और कुराण हमारे आदरणीय क्यों नहीं? तभी हमारे बडे एक स्वरसे कहते रहे --

**'यस्तर्केणानु संधत्ते स धर्मं वेद नेतरः'**

अर्थात् धर्मका आधार कच्चा रेतीला टीला 'विश्वास' नहीं, परंतु हिमालय की पक्की से पक्की चट्टान-'**तर्क**' है। निरुक्तकार ने तर्क ऋषि के उपदेशानुसार ही वेद के लिये व्याकरण का उचित से अधिक सन्मान न कर संस्कार का, विभक्ति का, तिरस्कार किया; उसी ऋषि के उपदेश का अनुसरण कर उन्हों ने वेदार्थ के उपरोक्त अनन्य तरीके निकाले।

निरुक्तकारों--प्राचीन भाष्यकारों-के बाद मध्यकालीन भाष्यकारों का समय आता है। सायण, उवट और महीधर आदि के भाष्य मध्यकालीन भाष्य कहे जा सकते हैं। इन भाष्योंकी अपनी कोई ऐसी विशेषता नहीं, जिसे हम सहायता के तौर पर ले सकें यह कह देना भूल है। वेदार्थ कर्ता को इन के भाष्यों से बडी भारी सहायता मिल सकती है। केवल शब्दों के अर्थ बता देना, यह काम भी इतना बडा है, कि आदमी को आधा परिश्रम बचा लेता है। इन भाष्यों में कई त्रुटियें हैं, तथापि वेदभाष्य कर्ता को सायणादि के भाष्य कुछ न कुछ मार्गदर्शक का काम कर देते हैं। इन की सहायता शब्दार्थ बता देना मात्र है, अन्य कुछ नहीं।

मध्यकालीन भाष्यकारों में दोष यही है, कि उन्हों ने प्रचलित कथाओं को वेदमें से निकालने का यत्न किया है। इसी उद्योग के कारण उन्हें शब्दों की रूढिता वा योगरूढिता ही माननी पडती है, और यौगिकता से इन्कार करना पडता है। वास्तव में ( ऋ. मं. १। सू. ५०। मं. ९९ ) इत्यादि मंत्रोंसे पौराणिक कथाओं का निकालना सायण के लिये आवश्यक हो गया था। जब कि-

**'कविर्मनीषी परिभूः स्वयंभूः'**

मंत्र से कबीर पंथी कबीर की प्रशंसा वेदों में प्रतिपादित करना चाहते हैं; जब---

**'ईशा वास्यमिदं सर्वं'**

से ईसाई ईसा को वेदों का श्रद्धेय बताते हैं; तब सायण का यवनपादाक्रान्त कालमें, हरिहर और बुक्काराय के मान्त्रित्व में, पराये हाथों निकल स्वतंत्रता के अमृतमय आनन्द में मगन हो, विजयनगर की आधार शिला रक्खे जाने के समय पौराणिक मत को फिर से चमकाने तथा लोगोंका उसमें विश्वास जमाने के उद्देश्य से वेदों में पौराणिक गाथाओं को निकालना और पुराणों का स्रोत सीधा वेद को बताना कोई असम्भव प्रतीत नहीं होता। सायण का उद्देश्य वेदभाष्य करना नहीं, अपि तु पौराणिक मत की उत्कृष्टता सिद्ध करना ही प्रतीत होता है, इसीके लिये उसे वेदों में से कथा कहानियें निकालनी पडीं, इसी के लिये, ही वैदिक शब्दों की यौगिकता को दूर छोडना पडा।

आज कल सायण के भाष्य को पूर्ण भाष्य समझकर उसका अध्ययन करना उतना ही हानिकर है, जितना पुराणों को साक्षात् आप्त वचन समझकर उसी की पूजा करना। क्यों कि सायण ने पुराण को आगे रखकर वेदभाष्य करना चाहा है, अतः उस का भाष्य ' **वेदमें पुराण** ' इस शीर्षक में ही समाप्त हो जाता है। पुराण पढने से समय नष्ट होता, एवं परमात्मा का भाव गड बडी में पड जाता है, और यही कुछ सायण भाष्य की भक्ति से मिलता है; परन्तु फिर भी शब्दार्थ प्रतिपादकता के विषय में सायणभाष्य बहुत कुछ सहायक है।

मध्यकाल की सहायता देख चुके, अब वर्तमान काल पर कुछ विचार करना चाहिये। इस समय सहायता की आशा से चारों तरफ नजर डालने पर हमें एक तरफ दयानन्द तथा दूसरी तरफ युरोपीय विद्वान् दीख पडते हैं।

स्वामिजी के वेदार्थ विषयक सिद्धांत निम्न लिखित हैं।

( १ )वेद सत्य विद्याओं का पुस्तक है।

( २ )वेदों के यौगिक तथा योगरूढि शब्द हैं, अत एव वेदोंमें इतिहासादिका परिहार हो सकता है।

( ३ )प्रत्येक मंत्रके तीन अर्थ हो सकते हैं।

( क )आधि दैविक।

( ख )आध्यात्मिक।

( ग )आधि भौतिक।

क्यों कि इन तीनों बातों पर अभीतक किसी ने न कोई आक्षेप किया और हमें भी इन पर कुछ कहना नहीं है, अतः इन विषयों को यहां निर्देश मात्र से ही छोड दिया है। प्रथम और तृतीय सिद्धान्त ' **वेदके विषय** ' से सम्बन्ध रखते हैं, अतः इन दोनों की परख ' **वेद और उन के विषय**, इस शीर्षक के नीचे यथास्थान की जायगी।

पाश्चात्य विद्वानों से सहायता की आशा चाहना अपने घरवाले से घर की बात न पूछ कर जिस किसीसे पूछने के समान है। मौलिक वेद का अनुशीलन कोई भी पश्चिमीय विद्वान् कर नहीं पाया। यदि वेद पढते हैं, तो या तो सायणादि के भाष्य को यथोचित भाष्य समझ कर पढते हैं, या जो मंत्र सामने आया उसी को ले, प्रकरणादि सब कुछ छोड, उस का अर्थ करते हैं। वे विकासवाद को आगे रख बच्चों के गीतों का आनन्द लेना चाहते हैं। वे सदा यही चाहते हैं, कि वेदों में से कोई ऐसी बात निकल आवे जिस की बैबिलोनिया आदि के धर्म के साथ कुछ समानता हो —और वे बडे भारी आविष्कारक गिने जाने लगें।

जब तर्क की उचितसे अधिक पैनी तलवार ले आगे बढते हुए, प्रहार करने की इच्छासे आखें लाल किये हुए, पाश्चात्य वीरों को वेदसे उन्नीसवी सदी के प्रेममय ललित शब्द सुनाई पडते हैं, तब भी श्रद्धा को अणुमात्र भी न अपनाना वहां की सभ्यता है। हम मानते हैं कि, पाश्चात्य विद्वान् वेदको ईश्वरीय ज्ञान नहीं मानते और

जब तक ईसायत के पक्षपात के उपनेत्रों से वेद की तरफ देखेंगे तब तक वे उसे ईश्वरीय ज्ञान कभी मान भी नहीं सकते तब भी वेदों को श्रद्धा से विचार करने में उन का क्या घटता है?

वेद के जिज्ञासु के लिये हमारे यहां श्रद्धा और विश्वास की बडी भारी जरूरत बतायी गयी है, उसके लिये नैष्ठिक ब्रह्मचर्य तथा तपस्या का होना आवश्यक बताया गया है। मान भी लिया कि वेद बच्चों की बलबलाहट हैं तो भी याद रखना चाहिये कि कभी कभी बुड्ढों की अक्ल जहां चकरा जाती है वहां बच्चे ही गांठ खोल देते हैं। अस्तु।

पाश्चात्य विद्वानों के भाष्यों से यदि कुछ लाभ नहीं तो संस्कृतानभिज्ञ आंग्लभाषा के पण्डितों को जो कि वेद को सूंघना चाहते हैं। ये कुछ न कुछ लाभ अवश्य पहुंचा सकते हैं, संस्कृत के जानने वाले पण्डित को सायण और महीधर के भाष्य जितनी सहायता दे सकते हैं, आंग्ल भाषाके पण्डित को ग्रिफिथ और मेक्समूलर के अनुवाद उतनी ( या उस से कुछ कम ) सहायता दे सकते हैं। इन से नवीनता की आशा दुराशा मात्र है।

यहां तक हमें जो कुछ सहायता की आशा हो सकती थी उस पर एक सरसरी सी नजर डाली गई है। इससे हमें स्पष्ट प्रतीत होता है, कि यद्यपि बडे बडे परिश्रम वेदार्थ करने के लिये होते रहे और हो रहे हैं तथापि कृतकार्यता--पूर्ण कृतकार्यता कहना अच्छा होगा, किसी को भी नहीं हुई। वेद के शब्दोंका अर्थ लगा देना ही कृतकार्यता नहीं, परन्तु कृतकार्यता वेद में से कुछ नवीनता के प्राप्त करने में है। यदि वेद का शब्दार्थ ज्ञान ही कृतकार्यता वा वेदार्थ का उद्देश्य हो तो वेदों पर समय खाने की कोई जरूरत नहीं-बाइबल और कुरान वेद से अच्छे हैं।

संक्षेप से हमें वेदार्थमें सहायता जो मिली वे निम्न लिखित हैं।

( १ ) वेद ईश्वरीय ज्ञान है, अतः उस से कुछ नवीनता प्राप्ति की आशा है।

( २ ) वेद में ज्ञान तथा कर्म दोनों का उपदेश है।

( ३ ) वेदार्थ प्रकार में वेदों की यौगिक भाषा मानना आवश्यक है।

( ४ ) व्याकरणादि जहांतक वेद के साथ चल सकें वहीं तक प्रमाण हैं, उस से आगे नहीं।

( ५ ) वेद सत्य विद्याओं का पुस्तक है। शेष सब बातें इन्हीं पांच के भीतर बडी अच्छी तरह से समाविष्ट हो सकती हैं।



# वैदिक धर्म में विज्ञापन

" वैदिक धर्म " मासिक पत्र में विश्वास पात्र विज्ञापन मुद्रित करने का प्रारंभ हुआ है। हम हर एक विज्ञापन नहीं लेते, परंतु जो विश्वास रखने योग्य और हमारे ग्राहकों के लिये लाभ-कारी होंगे, वे ही विज्ञापन हम लेते हैं।

" वैदिक धर्म " मासिक पत्र में विज्ञापन छपाई के नियम निम्न लिखित हैं-

(१) विश्वास रखने योग्य विज्ञापन ही इस पत्रमें मुद्रित होंगे।

(२) जिन विज्ञापनों से ग्राहकों के लिये लाभ होगा, उसी प्रकारके विज्ञापन मुद्रित होंगे।

(३) औषधियोंके विज्ञापन लिये नहीं जांयगे।

## विज्ञापन का मूल्य।

| | १ वर्ष केलिये प्रतिमास | ६ मासके लिये प्रतिमास |
|---|---|---|
| एक पृष्ठ | रु. ७) | रु. ८) |
| आधा पृष्ठ | रु. ४) | ,, ४॥) |
| चतुर्थांश पृष्ठ | रु. २।) | ,, २॥) |

| | ३ मास के लिये प्रतिमास | १ मास के लिये प्रतिमास |
|---|---|---|
| एक पृष्ठ | रु. ९) | रु. १०) |
| आधा पृष्ठ | ,, ५) | ,, ६) |
| चतुर्थांश पृष्ठ | ,, ३) | ,, ४) |

विज्ञापन का मूल्य पहिले लिया जायगा।

(४) विज्ञापन छपते समयतक विज्ञापकको विना मूल्य "वैदिक धर्म" मासिकपत्र दिया जायगा।

" वैदिक धर्म " मासिक पत्रमें विज्ञापन देना बहुत लाभ दायक है, क्यों कि इस पत्रके अंक सब ग्राहक सुरक्षित रखते हैं।

**मंत्री-स्वाध्यायमंडल, औंध, जि. सातारा**




**ईश्वर उपासना करनेके समय।**

वायु शुद्धि से चित्त प्रसन्न करनेकेलिये **अगरबत्ती!**

सब नमूने मिलकर २० तोले। वी. पी. से १॥) रु.

सब विशेष नमूने मिलकर ६० तोले वी.पी.से ५) रु.

हमारी इस मुद्राकी अगरबत्ती लगाइये।

मिलनेका स्थान-**सुगंध-शाला,** डाकघर किन्नही [ KINHI ] (जि. सातारा)

# * स्वाध्याय के ग्रंथ। *

**[ १ ] यजुर्वेदका स्वाध्याय।**

( १ ) य. अ. ३० की व्याख्या। नरमेध।
मनुष्योंकी सची उन्नतिका सचा साधन। १ )

( २ ) य. अ. ३२ की व्याख्या। सर्वमेध।
" एक ईश्वरकी उपासना। " मू. ॥ )

( ३ ) य. अ. ३६ की व्याख्या। शांतिकरण।
" सची शांतिका सचा उपाय। " मू. ॥ )

**[२] देवता-परिचय-ग्रंथ माला।**

( १ ) रुद्र देवताका परिचय। मू. ॥ )
( २ ) ऋग्वेदमें रुद्र देवता। मू. ॥= )
( ३ ) ३३ देवताओंका विचार। मू. = )
( ४ ) देवताविचार। मू. ≡ )
( ५ ) वैदिक अग्नि विद्या। मू. १॥ )

**[ ३ ] योग-साधन-माला।**

( १ ) संध्योपासना। मू. १॥ )
( २ ) संध्याका अनुष्ठान। मू. ॥ )
( ३ ) वैदिक-प्राण-विद्या। मू. १ )
( ४ ) ब्रह्मचर्य। मू. १। )
( ५ ) योग साधन की तैयारी। मू. १ )
( ६ ) योग के आसन। मू. २ )

**[ ४ ] धर्म-शिक्षाके ग्रंथ।**

( १ ) बालकोंकी धर्मशिक्षा। प्रथमभाग -)
( २ ) बालकोंकी धर्मशिक्षा। द्वितीयभाग =)
( ३ ) वैदिक पाठ माला। प्रथम पुस्तक ≡)

**[ ५ ] स्वयं शिक्षक माला।**

( १ ) वेदका स्वयं शिक्षक। प्रथमभाग। १॥ )
( २ ) वेदका स्वयं शिक्षक। द्वितीय भाग। १॥ )

**[ ६ ] आगम-निबंध-माला।**

( १ ) वैदिक राज्य पद्धति। मू. ।-)
( २ ) मानवी आयुष्य। मू. । )
( ३ ) वैदिक सभ्यता। मू. ॥। )
( ४ ) वैदिक चिकित्सा-शास्त्र। मू. । )
( ५ ) वैदिक स्वराज्यकी महिमा। मू. ॥ )
( ६ ) वैदिक सर्प-विद्या। मू. ॥ )
( ७ ) मृत्युको दूर करनेका उपाय। मू. ॥ )
( ८ ) वेदमें चर्खा। मू. ॥ )
( ९ ) शिव संकल्पका विजय। मू. ॥। )
( १० ) वैदिक धर्मकी विशेषता। मू. ॥ )
( ११ ) तर्कसे वेदका अर्थ। मू. ॥ )
( १२ ) वेदमें रोगजंतुशास्त्र। मू. ≡ )
( १३ ) ब्रह्मचर्यका विघ्न। मू. = )
( १४ ) वेदमें लोहेके कारखाने। मू. ।-)
( १५ ) वेदमें कृषिविद्या। मू. ≡ )
( १६ ) वैदिक जलविद्या। मू. = )
( १७ ) आत्मशक्ति का विकास। मू. ।-)

**[ ७ ] उपनिषद् ग्रंथ माला।**

( १ ) ईश उपनिषद् की व्याख्या।
. ॥= )
( २ ) केन उपनिषद् ,, ,, मू. १। )

**[ ८ ] ब्राह्मण बोध माला।**

( १ ) शतपथ बोधामृत। मू. । )

मंत्री-स्वाध्याय-मंडल;
औंध
( जि. सातारा )

मुद्रक तथा प्रकाशक :- श्रीपाद दामोदर सातवळेकर, भारत मुद्रणालय, स्वाध्यायमंडल, औंध ( जि. सातारा )

Registered No B. 1463



वर्ष ५ अंक ४ चैत्र सं. १९८१
क्रमांक ५२ अप्रैल स. १९२४

# वैदिकधर्म

वैदिक-तत्वज्ञान-प्रचारक-सचित्र-मासिक-पत्र।

—:o:—

संपादक—श्रीपाद दामोदर सातवलेकर।
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )



वार्षिक मूल्य— म० आ० से ३॥) वी. पी. से ४) विदेशके लिये ५)

## विषयसूचि।



वर्ष ५
अंक ४
क्रमांक ५२

# वैदिकधर्म

चैत्र १९८१
अप्रैल १९२४

वैदिक तत्त्व ज्ञान प्रचारक सचित्र मासिक पत्र ।

संपादक— श्रीपाद दामोदर सातवळेकर.
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

## गौ और अन्न ।

**यस्याश्चतस्रः प्रदिशः पृथिव्या यस्यामन्नं कृष्टयः सं बभूवुः ।**
**या बिभर्ति बहुधा प्राणदेजत्सानो भूमिर्गोष्वप्यन्ने दधातु ॥ ४ ॥**

अथर्व. १२।१।४

जिस पृथ्वीके चारों प्रदिशाओं में रहने वाले ( कृष्टयः ) पुरुषार्थी मनुष्य ( यस्यां ) जिसमें अन्न उत्पन्न करते हैं। और जो ( बहु-धा ) अनेक प्रकार से प्राण धारण करने वाले और ( एजत् ) हलचल करनेवाले प्राणिमात्रको ( बिभर्ति ) धारणपोषण करती है, वह ( नः भूमिः ) हमारी मातृभूमि हम सबको गौवों और अन्नमें ( दधातु ) रखे ॥

हमारी मातृभूमिके चारों ओरके प्रांतों में उत्तम पुरुषार्थी लोग हैं, जो विविध पुरुषार्थ करके अनेक प्रकार का अन्न पैदा करते हैं। यह हमारी मातृभूमि अत्यंत उपजाऊ होनेके कारण हरएक प्रकारके प्राणीका यहां उत्तम धारण और पोषण हो रहा है। इसीप्रकार भविष्यमें भी हमारे चारों ओर बहुत अन्न होवे ॥

# सामयिक विचार।

* * *

## ( १ ) इंद्रशक्ति।

वैदिक धर्मके " विशेष अंक " में इंद्रशक्ति का विकास करने का लेख प्रसिद्ध होने के बाद कई पाठकों से पत्र आ रहे हैं, जिसमें वे लिखते हैं कि "इस लेख का विषय अत्यंत महत्त्व पूर्ण होने के कारण, और हरएक व्यक्तिके साथ इसका संबंध होनेके कारण, इसी लेख के एकएक विषय को अधिक खोल कर अधिक विस्तार पूर्वक लिखा जावे।" इस विषय में इस समय इतना ही कहना पर्याप्त है, कि इंद्र शक्ति संवर्धन के संपूर्ण वेदमंत्रोंका अधिक विचार करके विस्तृत लेख लिखने का विचार है, परंतु उस कार्य के लिये बहुत समय लगेगा।

* * *

## ( २ ) शुद्धिका कार्य।

शुद्धिका पवित्र कार्य श्री. स्वामी श्रद्धानंद जी महाराज कर रहे हैं। इस समय शुद्धि के कार्य के लिये हिंदुमात्रकी सहानुभूति जागृत हो रही है, यह एक प्रसन्नताकी बात है। अन्य धर्ममें गये हुए स्वधर्मियों को पुनः अपने धर्म में लेकर पूर्णतासे उनको अपनानेका अधिकार हरएक जीवित धर्मके लोगोंको है। सनातन " **वैदिक धर्म** " सदा जीवित रहनेवाला धर्म है इसलिये इसकोभी उक्त अधिकार अवश्य ही है।

गत दो सहस्राब्दियों में कई विदेशी विधर्मियों को भी इस सनातन वैदिक धर्मने अपनाया था, श्रीशंकराचार्य जी ने सहस्रों बौद्धोंको पुनः स्वधर्म में लिया था, तथा पूनाके पेशवाओं के और श्रीशिवछत्रपतिके समयमें भी कई हिंदु, जो महमदी बन गये थे, वापस हिंदुधर्म में लाये गये थे, वही कार्य श्रीपूज्यपाद श्री स्वामीश्रद्धानंद जी महाराज इस समय कर रहे हैं, इसलिये हर एक सनातन वैदिकधर्मी को उचित है, कि वह इस कार्यका महत्त्व जान कर, अपने द्वारा इसकी जितनी प्रगति हो सकती है, अवश्य करे।

* * *

## ( ३ ) अस्पृश्यता।

शुद्ध सनातन वैदिकधर्मके पवित्र नाम पर यदि कोई अपवित्र बात की जा रही होगी, तो "**पंचम वर्ण** "को अस्पृश्य मानना ही है। कई शताब्दियोंके पूर्व उनके पूर्वजोंके कई दोषों के कारण उनको बहिष्कृत और अस्पृश्य माना गया होगा, परंतु वही दोषकी बात इस समय तक चली आ रही है। ऐसा मानना बडी भारी भूल है। बंबई में कई उत्साही पुरुषार्थी विद्वानों ने अस्पृश्यता को जड से उखाडने के लिये " **अस्पृश्यता निवारक** " साप्ताहिक पत्र शुरू किया है। यह प्रयत्न बहुत ही प्रशंसनीय है। आजकल इस पत्र में एक नवीन वाद उपस्थित हुआ है। कईयोंका मत यह है कि, इन अस्पृश्य अत्यंजों का

नाम " आदि हिंदु " रखा जाय। इस नाम परिवर्तन करनेके विषयमें उक्त पत्रमें बडा ही आंदोलन चल रहा है। इस विषयमें हमारा मत यह है कि जिस अस्पृश्यता का निवारण धर्मपरिवर्तन से भी नहीं हुआ, उस अस्पृश्यता का निवारण नाम परिवर्तन से होगा, ऐसा मानना बडी भारी भूल है। दक्षिण हिंदुस्थान में हिंदुओं से बने हुए इसाइयोंमें अभी तक यह अस्पृश्यता उतनी ही प्रबल है कि जितनी हिंदुओंमें है। ऐसी अवस्थामें नाम परिवर्तन करनेसे इन अंत्यजों में दो भेद खडे हो जायेंगे और उनकी उन्नतिमें एक नया विघ्न उत्पन्न हो जायगा। वास्तविक बात यह है कि अस्पृश्यता निवारण के लिये " अंत्यजोंकी शुद्धि " करनेकी आवश्यकता नहीं है, प्रत्युत अंत्यजेतर " हिंदुओंके अंतःकरणों की शुद्धि " करनेकी ही विशेष आवश्यकता है। बहुत लोग गलतीसे समझते हैं कि अंत्यजों की शुद्धता होनी चाहिये। परंतु यहां अंत्यजोंके बडे भाइयोंके हृदयके अंदर समता और बंधुभाव उत्पन्न करनेकी ही विशेष आवश्यकता है। और यह कार्य उनका नाम न बदलते हुए ही हो सकता है और वैसा ही होना चाहिये। अन्यथा अंत्यजोंके कार्य की निःसंदेह हानि होगी।



# * वैदिक कर्तव्य शास्त्र। *

( लेखक- श्री. पं. धर्मदेव सिद्धांतालंकार )

## नवम सिद्धान्त।

### स्वतन्त्रता संरक्षण।

मनु भगवान् ने अपने धर्मशास्त्र में सुख दुःख का लक्षण करते हुए कहा है कि —

" सर्वं परवशं दुःखं, सर्वमात्मवशं सुखम्। एतद् विद्यात्समासेन लक्षणं सुखदुःखयोः ॥ "

जिस का अर्थ यह है कि पराधीनता दुःख है और स्वतन्त्रता सुख है। व्यक्ति के शरीरमें जब सब इन्द्रिय, मन, बुद्धि, चित्त, आदि आत्माके वशमें रहते हैं, तभी स्थिर सुख और शान्तिका अनुभव उसे होता है। जब इन्द्रियां इस शरीर पर अधिकार जमा लेती हैं, जब शरीर रथका अधिष्ठाता आत्मा और बुद्धि रूपी सारथि, इन्द्रिय रूप घोडोंके पीछे पीछे चलने लगते हैं, तब मनकी लगाम को छुडवा कर इन्द्रिय अश्व आत्माको गढेमें जा कर गिरा देते हैं, जहां से उसका फिर

निकलना तक कठिन हो जाता है । यही पर अर्थात् इन्द्रियोंकी अधीनता ही सब आपत्ति योंका मूल है । इन्द्र ( जीवात्मा ) के अपने दास इन इन्द्रियोंके गुलाम बनते ही मनुष्य पर आपत्तियोंका पहाड टूट पडता है, अतः अपनी स्वाधीनता का संरक्षण करना सुखकी प्राप्तिके लिये अत्यावश्यक है । '**इन्द्रियाणि पराण्याहुः**' इत्यादि भगवद्गीता के वाक्यों से पराधीनताका उपर्युक्त अभिप्राय स्पष्ट होता है । मनुस्मृति में –

**" सर्व भूतेषु चात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि । समं पश्यन्नात्मयाजी स्वराज्यमधिगच्छति ॥ "**

इत्यादि श्लोकोंमें स्वराज्य शब्दका उपर्युक्त आध्यात्मिक अर्थ में प्रयोग किया गया है । इस लिये वेदके अन्दर जहां स्वराज्य शब्द आया है और उसकी प्राप्ति के लिये यत्न करना चाहिये ऐसा उपदेश किया गया है, वहां आध्यात्मिक और बाह्य दोनों अर्थोंमें उसका ग्रहण करना चाहिये । उदाहरणार्थ –

**" व्यचिष्टे बहुपाय्ये यतेमहि स्वराज्ये "** ऋ. ५ । ६६ । ६

इस मंत्रमें ( व्यचिष्टे ) व्यापक उदारता के भावसे युक्त ( बहुपाय्ये ) बहुतसे पुरुष मिलकर जिसकी रक्षा कर सकते हैं, ऐसे ( स्वराज्ये ) स्वराज्यकी प्राप्तिके लिये ( यतेमहि ) हम सब यत्न करें, यह आधिभौतिक अथवा बाह्य अर्थमें स्वराज्य शब्दका अर्थ लेकर भाव निकलता है । आध्यात्मिक अर्थमें " बहुपाय्ये " का अर्थ बहुभिः पाय्ये के स्थानमें बहु अत्यन्तं पाय्ये रक्षणीये ऐसा समास बदल कर अत्यन्त रक्षणीय आत्मिक स्वतंत्रताकी प्राप्तिके लिये हम सब प्रयत्न करें, यह अभिप्राय हो सकता है । वेद इन स्वतंत्रता के भावोंसे भरा हुआ है । वेदके अनुसार अपनी स्वतंत्रताकी रक्षा के लिये प्रत्येक व्यक्ति और समाज को अवश्यही यत्न करना चाहिये । निम्न लिखित मंत्रोंका इस दृष्टिसे मनन करना चाहिये ।—

( १ )

**यो नः सोम सुशंसिनो दुःशंस आदिदेशति । वज्रेणास्य मुखं जहि स संपिष्टो अपायति ॥**

अथर्व ६ । ६ । २

अर्थात् ( सोम ) ऐश्वर्य युक्त ( षुञ्-प्रसवैश्वर्ययोः ) राजन् अथवा परमेश्वर ( यः ) जो ( दुःशंसः ) दुष्ट भाव वाला ( सुशंसिनः नः ) अच्छे भाव युक्त हम सज्जनों को ( आददेशति ) अपने आदेशमें या आधिनतामें रखना चाहता है ( अस्य मुखम् ) इस नीचके मुखको ( वज्रेण जहि ) वज्रसे काट डालो ( सः ) वह नीच ( संपिष्टः ) चूर चूर हो कर ( अपायति ) नष्ट हो जाए । यहां यह बात ध्यानमें रखने योग्य है कि दुःशंसः यह एक वचन है 'सुशंसिनः' बहु वचन है । जो एक नीच पुरुष सज्जनों पर हकूमत चलाना चाहता है, सज्जनोंका कर्तव्य है कि राजा की सहायता से उसका नाश कर दें ताकि उनकी स्वतंत्रता बनी रहे ।

( २ ) ऋ. २ । २३ । १० में —

" मा नो दुःशंसो अभिदिप्सुरीशत प्रसुशंसा मतिभिस्तारिषीमहि ॥ "

यह मंत्र आया है जो पूर्वोक्त भाव का ही द्योतक है। ( दुःशंसः ) दुष्ट भाव वाला ( अभिदिप्सुः ) लोभी पुरुष ( नः ) हमारे ऊपर ( मा ईशत ) कभी शासन न करें, ( सुशंसाः ) अच्छे भावोंसे युक्त हम ( मतिभिः ) अपनी बुद्धि से ( प्र तारिषीमहि ) सब दुखों से तर जाएं। यहां भी वही स्वतन्त्रता का भाव साफ जाहिर होता है।

( ३ ) ऋ. ९ । ६७ । १३-१४ में आदित्य ब्रह्मचारियों से जो प्रार्थना की गई है वह भी इस विषय में देखने योग्य है यथा।—

" यो मूर्धानः क्षितीनामदब्धास स्वयशसः । व्रता रक्षन्ते अद्रुहः ॥ १३ ॥ ते न आस्नो वृकाणामादित्यासो मुमोचत । स्तेनं बद्धमिवादिते ॥ १४ ॥

( ये आदित्यासः ) जो आदित्य के समान तेजस्वी पुरुष ( क्षितीनां मूर्धानः ) मनुष्यों के शिरोमणि ( अदब्धासः ) किसी से न दबने वाले ( स्वयशसः ) यशस्वी ( अद्रुहः ) द्रोह रहित हो कर ( व्रता रक्षन्ते ) शुभ कर्मों का संरक्षण करते हैं ( ते ) वे सब तेजस्वी पुरुष ( नः ) हम सब को ( वृकाणाम् ) पापियों के ( आस्नः ) मुख से ( मुमोचत ) छुडाएं। इन मन्त्रों पर विचार करने से मालूम होता है कि यह भी आध्यात्मिक आधिभौतिक अथवा आन्तरिक बाह्य दोनों प्रकार के बन्धनों से छुडाने की प्रार्थना है। क्षिति का अर्थ निघण्टु में मनुष्य दिया ही है। वृक के अर्थ पाप और पापी दोनों ही हो सकते हैं।

( ४ ) अथर्व वेद के सुप्रसिद्ध पृथिवी सूक्त के निम्न लिखित मन्त्र का उल्लेख करना भी यहां अत्यावश्यक जान पडता है —

यो नो द्वेषत्पृथिवि यः पृतन्याद्योऽभिदासान्मनसा यो वधेन। तं नो भूमे रन्धय पूर्वकृत्वरि ॥

अ. १२ । १ । १४

अर्थात् ( पृथिवि ) हे मातृभूमे ( यः ) जो पुरुष ( नः ) हमारे साथ ( द्वेषत् ) द्वेष करता है ( यः ) जो ( पृतन्यात् ) सेना ले कर हमारे ऊपर हमला करता है ( यः मनसा अभिदासात् ) जो मन से हमें दास बनाने का विचार करता है ( यो वधेन ) जो शस्त्र के द्वारा हमारा वध करना चाहता है ( तं ) उस पुरुष को ( नः ) हमारे लिये अर्थात हम सब सज्जनों के हित के लिये ( रन्धय ) नाश कर दो। तात्पर्य यह है कि सब मातृ भूमि के भक्तों को अपनी स्वतन्त्रता का संरक्षण करना चाहिये कभी अपने को दासता में नहीं पडने देना चाहिये। किसी भी पुरुष की दासता में रहना अनुचित है चाहे वह अपने देश का हो वा दूसरे का, चाहे वह अपना हो वा पराया, इस भाव को अथर्व ६ । ५४ । ३ में देखिये कितने स्पष्ट शब्दों में कहा है —

( ५ ) सबन्धुश्चासबन्धुश्च, यो अस्माँ अभिदासति । सर्वं तं रन्धयासि मे यजमानाय सुन्वते ॥

अर्थात हे इन्द्रशक्ति शाली पुरुष ( सबन्धुश्च ) अपनेकुल का आदमी ( असन्बधुश्च ) अथवा दूसरा कोई भी पुरुष ( यः ) जो ( अस्मान् ) हमें ( अभि-दासति ) दास बनाता है ( तं सर्वं ) उस सबको ( सुन्वते यजमानाय से ) अग्निहोत्रादि शुभ कर्म करने वाले मेरे कल्याण के लिये ( रन्धयासि ) तू नष्ट कर दे। इस प्रकार स्वतन्त्र हो कर विचरण करने का भाव यहां स्पष्ट पाया जाता है।

( ६ ) यजु. अ. ८। ४४ में भी बड़े जोरदार शब्दों में इसी स्वतन्त्रता के भाव का प्रकाश किया गया है यथा—

"वि न इन्द्र मृधो जहि नीचा यच्छ पृतन्यतः। यो अस्माँ अभिदासत्यधरं गमया तमः॥"

इस का अर्थ यह है कि हे ( इन्द्र ) शत्रु निवारक वीर पुरुष! ( नः ) हमारे ( मृधः ) हिंसक नीच शत्रुओं को ( वि जहि ) नष्ट कर दो ( पृतन्यतः ) जो सेना लेकर हमारे ऊपर आक्रमण करना चाहते हैं, उन को ( नीचा यच्छ ) नीचे गिरा दो, ( यः ) जो नीच पुरुष ( अस्मान् ) हमें ( अभिदासति ) दास बनाता वा बनाना चाहता है उसे ( अधरं तमः गमय ) अन्धकार के अन्दर गिरा दो अर्थात् सज्जनों को जो पुरुष गुलमीमें रखना चाहता है, वीर पुरुषों का कर्तव्य है, कि उस का मिल कर नाश कर दें।

इस प्रकार के वेद मन्त्रों को पढते हुए यह बात ध्यान में रखनी चाहिये कि यद्यपि वेद में सब प्राणियों को मित्र की दृष्टि से देखने और किसी से द्रोह न करने का स्पष्ट उपदेश है तथापि उसका अभिप्राय यह नहीं कि नीच पुरुषों को सज्जनों पर मन माना अत्याचार करने देना चाहिये। वैदिक धर्म के उपदेश अत्यन्त ओजस्वी हैं। वेद में सर्वत्र अदीनता और स्वाधीनता के भावों को ही प्रधानता दी गई है, इस लिये मनुष्य के जन्मसिद्ध अधिकार स्वाधीनता को जो जबर्दस्ती हरण करना चाहते हैं, ऐसे नीच लोगों का मुकाबला करना समाज के हित के लिये आवश्यक ही है। पूर्वोक्त अहिंसा तत्त्व और इस स्वाधीनता के भाव में कोई विरोध वस्तुतः नहीं, यद्यपि ऊपर से देखने में कुछ समय के लिये जरूर मालूम देता है। निःसन्देह ईसाई मत और बौद्ध मत से वैदिक धर्म की शिक्षाएं इस विषय में बहुत भिन्न हैं, इस भेद का आगे संक्षेप से विचार किया जाएगा। यहां इस बात का निर्देश करना ही पर्याप्त है।

## दशम सिद्धान्त।

### " कर्तव्य निर्णय। "

कर्तव्य का निर्णय किस प्रकार किया जाए, यह कर्तव्य शास्त्र का एक अत्यन्त आवश्यक और जटिल प्रश्न है। बहुत से पाश्चात्य विचारक केवल अन्तःकरण की साक्षि को ही पर्याप्त समझते हैं, किन्तु विचार करने पर मालूम होता है कि केवल अन्तःकरण की साक्षि कर्तव्य का निर्णय करने में सर्वथा असमर्थ है। जब अन्तःकरण सर्वथा निर्मल हो तो सम्भव है कि इस की साक्षि

पर पूर्ण विश्वास किया जा सके किन्तु ऐसी अवस्था को पैदा करना और पता लगाना तक कठिन है इस लिये आप्त प्रामाणिक पुरुषों के वचनों पर विश्वास रखना पूर्वीय विचारकों के अनुसार सर्वथा आवश्यक है। केवल अंतः करण पर विश्वास करना इस लिये भी कठिन है कि इस का आधार बहुत कुछ देश काल रीति रिवाजों तथा पूर्व संस्कारों पर है। इस विषय में जर्मनी के दार्शनिक शिरोमणि काण्ट ने जेम्समार्टिनो इत्यादि सदसद्विवेकबुद्धि को ही कर्तव्य निर्णायक माननेवाले विचारकों की आलोचना में जो कुछ लिखा है उस में से एक वाक्य उध्दृत करना अप्रासङ्गिक न होगा।

"Feelings which naturally differ in degree can not furnish a uniform standard of good and evil nor has any one a right to form judgments for others by his own feelings."

Metaphysics of morals p. 61.)

इस का भाव यह है कि अन्तःकरण के भाव पाप पुण्य या अच्छे बुरे का फैसला करने में सर्व सम्मत प्रमाण नहीं हो सकते क्यों कि वे व्यक्ति भेदसे भिन्न भिन्न होते हैं और एक पुरुष को कोई अधिकार नहीं कि वह अपने भाव के आधार पर सब किसी के लिये कर्तव्य का फैसला कर दे। इस विषय पर यहां विवाद न करते हुए इतना ही कथन पर्याप्त है कि परमेश्वर ने पिता के रूप में सृष्टिके प्रारम्भ में मनुष्य मात्र के कल्याण के लिये पाप पुण्य कर्तव्याकर्तव्य का सब उपदेश वेद के द्वारा किया यह आर्यों का विश्वास चला आया है, जो बड़ा युक्ति युक्त मालूम होता है। जिस प्रकार किसी संस्था के चलाने में पूर्व नियम बनाना आवश्यक होता है और किसी प्रकार का कारखाना वगैरह चलाने के लिये भी पहले उस के नियम इत्यादि स्थिर कर लिये जाते हैं, उसी प्रकार परम पिता परमेश्वर ने इस संसार रूपी एक बड़ी विस्तृत संस्था को स्थापना करते हुए यदि कर्तव्याकर्तव्य निर्णायक तत्वों का उपदेश हमें न किया होता, जो हम अपने पापों के लिये कभी भी जिम्मेवार न ठहरते. इस लिये वेद के द्वारा भगवान् ने धर्माधर्म का मनुष्य मात्र को उपदेश कर रखा है यही विश्वास हमें संगत प्रतीत होता है। स्वयं वेद के अन्दर परमेश्वर को कवि ( सर्वज्ञ ) नाम से पुकारते हुए वेद को उस का काव्य कहा है.

**पश्य देवस्य काव्यं न ममार न जीर्यति।**
अथर्व १०।८।३२

ऋ. १०।७१ में जिसे ज्ञान सूक्त के नाम से कहा जाता है इस बात का स्पष्ट निर्देश किया गया है कि वेद के बिना धर्म का यथार्थ ज्ञान अत्यन्त कठिन है। इस सूक्त का छटा मन्त्र इस प्रकार है —

**"यस्तित्याज सचिविदं सखायं, न तस्य वाच्यपि भागो अस्ति। यदीं शृणोत्यलकं शृणोति न हि प्रवेद सुकृतस्य पन्थाम्॥**
ऋ० १०।७१।६

अर्थात् ( यः ) जो पुरुष ( साचिविदं सखायम् ) अपने साथ सम्बद्ध सब पदार्थों का ज्ञान कराने वाले वेद रूपी मित्र को ( तित्याज ) छोड देता है ( तस्य ) उस की ( वाचि अपि ) वाणी में भी ( भागः ) भजनीय अंश अथवा तत्त्व ( न अस्ति ) नहीं रहता ( यत् ई शृणोति ) वह जो भी सुनता है ( अलकं शृणोति ) व्यर्थ सुनता है ( सुकृतस्य पन्थाम् ) पुण्य धर्म मार्ग को वह ( नहि प्रवेद ) नहीं जानता। इस मन्त्रमें 'सचि विदं सखायं' में बहुत सम्भवतः वेद का ही निर्देश किया गया है यद्यपि पूर्ण निश्चय के साथ इस बात को कहना कठिन है। वेद के बिना धर्म मार्ग का यथार्थ ज्ञान नहीं हो सकता यह भाव इस वेद मन्त्र में सूचित किया गया मालूम होता है। यजु. अ. ४० म० ८ में भी—

"कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः

इन शब्दों द्वारा सर्वज्ञ, सर्व व्यापक परमेश्वर ने यथार्थ प्रवाह से अनादि जगत् के पदार्थों का यथार्थ उपदेश किया यह अर्थ अनेक विद्वानों द्वारा अभिमत है, जिसे स्वीकार किया जा सकता है। किन्तु वेदमें पवित्र अन्तःकरण की साक्षि और सदाचार को भी कर्तव्य निर्णय में सहायक अवश्य माना गया है, इस बात को दिखाने के लिये यजु० अ० १९ का ७७ वां मन्त्र उद्धृत किया जा सकता है जो इस प्रकार है —

"दृष्ट्वा रूपे व्याकरोत्सत्यानृते प्रजापतिः। अश्रद्धामनृतेऽदधाच्छ्रद्धां सत्ये प्रजापतिः॥

अर्थात् ( सत्यानृते रूपे ) सत्य और असत्य रूप परस्पर विरुद्ध पदार्थों को ( दृष्ट्वा ) देख कर ( प्रजापतिः ) परमेश्वर ने ( व्याकरोत् ) एक दूसरे से उन को भिन्न कर दिया, किस प्रकार ( अनृते ) असत्य में उस ने मनुष्य के पवित्र अन्तःकरण में ( अश्रद्धाम् अदधात् ) अश्रद्धा और अरुचि को स्थापित किया और ( सत्ये श्रद्धाम् अदधात् ) सत्य के अन्दर उस ने स्वभावतः श्रद्धा को रखा। इस मन्त्र के अन्दर सत्यासत्य का विभाग करना अत्यन्त कठिन है तथापि भगवान् ने मनुष्यों के हित के लिये उनके अन्तःकरण में स्वभावतः सत्य के लिये श्रद्धा और असत्य के लिये घृणा का भाव रख दिया है यह आशय प्रकट किया गया है। इस स्वाभाविक प्रकृति को मनुष्य अपने पापों और निर्बलताओं द्वारा बिगाड देता है यह फिर अन्तःकरण की निर्मलता स्थिर न रहने से उस की साक्षि पर प्रत्येक अवस्था में विश्वास करना असम्भव हो जाता है। तो भी कुछ अंशतक वह अन्तः करण की साक्षि कर्तव्य के जानने में हमें सहायता देती है इस में सन्देह नहीं। सदाचार भी कर्तव्य के निर्णय करने में कुछ अंश तक सहायक है। इस विषय में वेदमें से प्रमाण उद्धृत करने की कोई विशेष आवश्यकता नहीं 'तथापि नीचे ऋग्वेद से एक मन्त्र उद्धृत किया जाता है जिस में विद्वानों को अपने से पूर्व के ज्ञानियों के मार्ग पर चलने का आ-

देश किया गया है। यह मन्त्र सामाजिक उन्नति के तत्त्वों का बडी उत्तम रीति से वर्णन करता है —

**हंसा इव श्रेणिशो यतानाः शुक्रा वसानाः स्वरवो न आगुः। उन्नीयमानाः कविभिः पुरस्ताद् देवा देवानामपि यन्ति पाथः।**

ऋ. ३।८।९

अर्थात् ( हंसा इव ) हंसों के समान ( श्रेणिशः यतानाः ) संघ बना कर उद्देश सिद्धि के लिये यत्न करते हुए ( शुक्राःवसानाः ) शुद्ध वस्त्रों अथवा वीर्य को धारण करते हुए ( स्वरवः ) विद्या प्रकाशक शब्द युक्त हो कर ज्ञानी ( नः आगुः ) हमें प्राप्त होवें ॥ ( कविभिः ) दूरदर्शी ज्ञानियों द्वारा ( पुरस्तात् ) आगे आगे ( उन्नीयमानाः ) उन्नति के मार्गकी ओर लिये जाते हुए ( देवाः ) विद्वान् लोग ( अपि ) भी ( देवानाम् ) अपने से उच्च कोटि के अनुभवी ज्ञानियों के ( पाथः ) मार्ग पर ( यन्ति ) चलते हैं। इस मन्त्र में जो संगठन सत्सङ्गति आदि सामाजिक उन्नति के तत्त्व बताए गये हैं उनका अच्छी प्रकार मनन करना चाहिये। यहां—

**"देवा देवानामपि यन्ति पाथः"**

इन शब्दों द्वारा दूरदर्शी ज्ञानियों के मार्ग पर चलने का जो उपदेश किया गया है उस की ओर ही ध्यान आकर्षित करना था, क्यों कि उस का अभिप्राय 'सदाचार' नाम से मनु स्मृत्यादि में जो धर्म का निर्णायक प्रमाण माना गया है उस के साथ मिलता जुलता है। अब ११ वें सिद्धांत की व्याख्या की जाएगी जो सत्य के सम्बन्ध में है।

### ११ वें सिद्धान्त की व्याख्या।

### "सत्य महिमा।"

कर्तव्य शास्त्र के साथ सम्बन्ध रखने वाले विषयों में सत्यका बडा ऊंचा स्थान है। इसी सत्य की महिमा को बताते हुए मनु महाराज ने—

**'नास्ति सत्यात्परो धर्मो नाऽनृतात् पातकं परम्।'**

इत्यादि वचन कहे हैं। वेद के अन्दर सत्य के विषय में जो अत्युत्तम उपदेश आए हैं उन का यहां दिग्दर्शन कराया जाता है, ता कि प्राचीन संस्कृत साहित्य में सत्य को उचित स्थान नहीं दिया गया ऐसा विचार जो कुछ पाश्चात्य विचारकों ने प्रकट किया है उस की असत्यता प्रकट हो जाए।

( १ ) सबसे प्रथम ऋ. १०।८५ के प्रथम मन्त्र का उल्लेख करना है, जिस में सत्य को पृथिवी का आधार बताया गया है यथा —

**सत्येनोत्तभिता भूमिः सूर्येणोत्तभिता द्यौः।**

अर्थात् जिस प्रकार द्युलोक का धारण बाह्य रूपसे सूर्य द्वारा हो रहा है वैसेही वास्तविक रूप से इस भूमिका धारण सत्य के ही आश्रय से हो रहा है। सत्य यदि दुनिया से निकाल दिया जाए तो कोई किसी पर विश्वास न करे और इस प्रकार कोई भी व्यवहार न चल सके अतः यह बात स्पष्ट है कि सत्य पर ही भूमि का आधार है!

( २ ) अथर्व १२।१ के प्रथम मन्त्र में भी इसी आशय को प्रकट करते हुए पृथिवी

के धारण करने वाले पदार्थों में सबसे प्रथम सत्य का वर्णन किया है यथा –

**सत्यं बृहद्दतमुग्रं दिक्षा तपो ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति ॥**

अर्थात् ( सत्यं ) सत्य ( बृहद् ऋतम् ) विस्तृत ज्ञान ( उग्रम् ) क्षात्र तेज ( तपः ) धर्म मार्ग में आने वाली आपत्तियों को प्रसन्नतासे सहन करना ( ब्रह्म ) धन वा अन्न और ( यज्ञः ) देवपूजा संगति - करण दान अथवा स्वार्थ - त्यागये सब ( पृथिवीं धारयन्ति ) मातृ भूमिका संरक्षण करते हैं। जो लोग राज नैतिक उद्देश्य की सिद्धि अथवा मातृभूमि की स्वतन्त्रता के लिये छल, कपट, असत्य आदि का भी अवलम्बन कर लेना चाहिये ऐसा कहते हैं, उन्हें इस मन्त्र का विशेष रीति से मनन करना चाहिये ।

( ३ ) यजु १ । ५ में

**" इदमहमनृतात्सत्यमुपैमि "**

इन शब्दों द्वारा असत्य का परित्याग कर के सत्य के मार्ग पर चलने का व्रत ग्रहण करना चाहिये यह भाव सूचित किया गया है ( अहम् ) मैं ( अनृतात् ) असत्य से ( इदं सत्यम् ) इस सत्य के मार्ग को ( उपैमि ) प्राप्त करता हूं, यह मन्त्र खण्ड का शब्दार्थ है। विद्वान् पुरुष को सदा सत्य का ग्रहण और असत्य का परित्याग करने को उद्यत रहना चाहिये, इस बात को देखिये वेद कितने स्पष्ट और उत्तम शब्दों में बताता है–

**सुविज्ञानं चिकितुषे जनाय सच्चाऽसच्च वचसी पस्पृधाते। तयोर्यत्सत्यं यतरदृजी यस्तदित्सोमोऽवति हन्त्यासत् ॥**

ऋ. ७ । १०४ । १२

अर्थात् ( सुविज्ञानं ) उत्तम ज्ञान को ( चिकितुषे ) प्राप्त करने वाले ( जनाय ) पुरुष के लिये ( सत् च असत् च वचसी ) सत्य और असत्य वचन अथवा अच्छे बुरे वचन ( पस्पृधाते ) एक दूसरे का मुकाबला करते हैं अथवा जो पुरुष सच्चा ज्ञान सम्पादन करना चाहता है उस की परीक्षाके लिये सत्यासत्य वचन उस के सामने आते हैं ( तयोः ) उन दोनों में से ( यतरद् ) जो ( सत्यं ) सच और ( यतरद् ) जो एक ( ऋजीयाः ) ऋजु अथवा सरल वचन है ( सोमः ) सौम्य गुण युक्त पुरुष ( तत् इत् अवति ) उस की ही रक्षा करता है ( असत् ) जो हीन वा असत्य वचन है उस को ( आ हन्ति ) सर्वथा नाश कर डालता है। शब्द अत्यन्त स्पष्ट हैं व्याख्या करने की कोई आवश्यकता नहीं। ऋषि दयानन्द ने मालूम होता है इसी मन्त्र के शब्दों को लेकर आर्य समाजके चतुर्थ नियम की रचना की थी। इस से अगला मन्त्र भी सत्य की महिमा और असत्य भाषण के बुरे फल को बडी सुन्दरता से प्रकट करता है

**न वा उ सोमो वृजिनं हिनोति न क्षत्रियं मिथुया धारयन्तम्। हन्ति रक्षो हन्त्यासद् वदन्तमुभाविन्द्रस्य प्रसितौ शयाते॥**

ऋ . ७ । १०४ । १३ .

( सोमः ) सौम्य गुण युक्त पुरुष वा ऐश्वर्य शाली राजा ( वृजिनं ) पापी को ( न हिनोति ) नहीं बढाता-पापी की सहायता नहीं करता

और ( मिथुया धारयन्तम् ) हिंसा पूर्वक शरीर अथवा ऐश्वर्य को धारण करने वाले ( क्षत्रियं ) क्षत्रिय को ( न हिनोति ) वह नहीं बढाता बल्कि ( रक्षः हान्ति ) नीच राक्षसी धृत्ति वाले पुरुष को वह मार देता है ( असद् वदन्तम् ) असत्य भाषण करने वाले को ( आ हन्ति ) बिल्कुल नाश कर देता है ( उभौ ) वे दोनों राक्षस अर्थात् स्वार्थी और असत्य वादी ( इन्द्रस्य ) परमेश्वर के अथवा ऐश्वर्य शाली राजा के ( प्रसितौ ) बन्धन में राजपक्ष में कारागृहादि में ( शयाते ) शयन करते हैं। अभिप्राय यह है कि असत्यवादी को राजा और परमेश्वर की तरफ से कठिन दण्ड मिलता है। राजा से तो पापी अपने को फिर भी बचा सकता है पर सर्वज्ञ सर्वव्यापक परमेश्वर के बन्धन से कोई पापी अपने को किसी तरह भी नहीं छुडा सकता।

(५) सत्य भाषण का व्रत जिन सज्जनों ने लिया हुआ है वही देव हैं ऐसा शतपथ ब्राह्मणादि में –

'एतद्ध वै देवा व्रतं चरन्ति, यत्सत्यम् सत्यं देवाः,

इत्यादि वाक्यों द्वारा बताया गया है। वेद का कथन देखिये इस विषय में कितना साफ है —

विश्वान् देवानिदं ब्रूमः सत्यसन्धानृतावृधः। विश्वाभिः पत्नीभिः सह ते नो मुञ्चन्त्वंहसः॥ अथर्व १९।६।१९.

अर्थात ( सत्यसन्धान् ) सत्य प्रतिज्ञ ( ऋतावृधः ) सत्य को सदा बढाने वाले अथवा सत्य पक्ष का समर्थन करने वाले ( विश्वान् देवान् ) सब विद्वानों को ( इदं ब्रूमः ) हम यह बात कहते हैं ( विश्वाभिः पत्नीभिः सह ) सब अपनी पत्नियों के साथ ( ते ) वे ज्ञानी ( नः ) हमें ( अंहसः ) पापों से ( मुञ्चन्तु ) छुडाएं। पाप से छुडाने का अभिप्राय उपदेश द्वारा भावी पाप से मुक्त कराने का है यह पहले बताया जा चुका है। इस मन्त्र में देवों का विशेषण –

' सत्यसन्धान् ऋतावृधः '

यह जो दिया है वह बडा महत्व पूर्ण है ऋग्वेद ७।६६।१३ के —

"ऋतावान ऋतजाता ऋतावृधो घोरासो अनृतद्विषः।

इस मन्त्र की व्याख्या पहले की जा चुकी है उस में देवों को सत्य का दृढ पक्षपाती और असत्य का घोर विरोधी बताया है, यह बात यहां फिर स्मरण कर लेनी चाहिये। —

( ६ ) जो लोग असत्य भाषण कर के सत्यको दबाना चाहते हैं, उन के लिये वेद में बडे कठोर शब्दोंका प्रयोग किया गया है, उदाहरणार्थ ऋ १०। ८७ मं ११ में अग्नि से प्रार्थना है –

"त्रियातुधानः प्रसितिं त एत्वृतं यो अग्ने अनृतेन हन्ति॥ "

अर्थात् ( अग्ने ) ज्ञान स्वरूप परमेश्वर वा राजन्! ( यः यातुधानः ) जो राक्षस ( ऋतं ) सत्य को ( अनृतेन ) झूठ के द्वारा ( हान्ति ) नष्ट करता वा दबाता है वह पापी ( त्रिः ) तीन वार-अनेक वार ( ते प्रसितिम् ) तेरे बन्धन को ( एतु ) प्राप्त करे। परमेश्वर

और राजा की ओर से असत्य भाषण करने वालों को कठोर दण्ड मिलता है यह मन्त्र का भाव है इस प्रकार असत्य भाषण की निन्दा स्पष्ट है। इसी सूक्त के १२ वें मन्त्र में भी अग्नि से –

"अथर्ववज्ज्योतिषा दैव्येन सत्यं धूर्वन्तमचितं न्योष ॥"

यह प्रार्थना की गई है जिस का अर्थ यह है कि अपनी दिव्य स्थिर ज्योति से सत्य की हिंसा करने वाले -उल्लंघन करने वाले ( अचितम् ) अज्ञानी मूर्ख को ( न्योष ) नष्टकर दो अथवा दग्ध कर दो। सम्भवतः असत्य वादी के अज्ञान और असत्य भाषण के स्वभाव को अग्नि अर्थात् ज्ञानी नेता अपनी ज्योति वा तेज से दूर कर दे ऐसा यहां तात्पर्य है, अस्तु।

( ७ ) ऋ. ७। ६०। ५ का निम्न मन्त्र भी इस विषयमें विशेष मनन के योग्य है –

"इमे चेतारो अनृतस्य भूरेर्मित्रो अर्यमा वरुणो हि सन्ति। इम ऋतस्य वावृधुर्दुरोणे शग्मासः पुत्रा अदितेरदब्धाः ॥

अर्थात् ( इमे ) ये ( मित्रः अर्यमा वरुणः ) सब के साथ प्रीति करने वाले न्यायकारी श्रेष्ठ गुण युक्त सज्जन ( भूरेः अनृतस्य ) बहुत से असत्य के ( चेतारः सन्ति ) जितलाने वाले हैं-यह असत्य है यह सत्य है इस बात का ये सज्जन जनता को उपदेश करने वाले हैं-सत्य भाषण के द्वारा सदा सत्य के व्रत का ग्रहण करते हुए ये सब उन्नति करते हैं और वे ( शग्मासः ) सुख देने वाले ( अदितेः ) स्वतन्त्रता प्रिय देवी के ( अदब्धाः पुत्राः ) किसी से न दबने वाले पुत्र हैं। इस मन्त्र में सज्जनों के लिये 'अनृतस्य चेतारः' और 'इम ऋतस्य वावृधुर्दुरोणे ये' शब्द बडे महत्त्व पूर्ण हैं।

( ८ ) ऋ. ९। १३। ९ में सदा सत्य के अवलम्बन करने का जो उपदेश किया गया है उस का यहां उल्लेख करना अनुचित न होगा –

"अपघ्नन्तो अराव्णः पवमानाः स्वर्दृशः योनावृतस्य सीदत ॥"

अर्थात् ( अराव्णः ) अनैश्वर्य और उसके कारणरूप आलस्य प्रमादादि को ( अपघ्नन्तः ) नाश करते हुए ( पवमानाः ) पवित्र ( स्वर्दृशः ) सुख का साक्षात्कार करते हुए— अनुभव ग्रहण करते हुए तुम सब ( ऋतस्य योनौ ) सत्य के गर्भ में ( सीदत ) सदा स्थिर रूप से बैठो। आलस्य प्रमाद अनैश्वर्यादि को नाश करना पवित्रता सम्पादन कर के सुख का अनुभव लेना और सत्य के अन्दर स्थिर रूप से प्रतिष्ठित रहना यह प्रत्येक व्यक्ति का कर्तव्य इस मन्त्र के अन्दर बताया गया है, जिस के अनुसार चलने से ही सब का कल्याण हो सकता है। यश और श्री के विषय में वेद के उपदेश का आगे उल्लेख किया जाएगा। सत्य विषयक कुछ उपदेशों का यहां व्याख्यान किया गया है, इस सत्य की रक्षा के लिये अपने सर्वस्व तक का अर्पण कर देना चाहिये, इस विषय में एक वेद मन्त्र उद्धृत कर के अगले सिद्धान्त पर विचार करेंगे। वह मन्त्र अथर्व वेद के १२ वें काण्ड के ३ य सूक्त का ४६ वां मन्त्र है –

सत्याय च तपसे देवताभ्यो निधिं शेवधिं परिदद्म एतम् ॥

जिस का अर्थ यह है कि ( सत्य ) सत्य की रक्षा के लिये ( तपसे ) तप के लिये ( देवताभ्यः ) ज्ञानियों के हित की बुद्धि के लिये (शेवधिं) सुख का धारण करने वाले ( एतम्) इस ( निधिम् ) कोश को – सम्पूर्ण द्रव्यराशि को ( परिदद्म : )हम देते हैं अर्थात् सत्यादि की रक्षा के लिये अत्यन्त प्रिय धन का परित्याग भी यदि करना पडे तो उसे प्रसन्नता से करना चाहिये। सत्य भाषण विषयक इतने उत्तम उपदेशों को वेद में देख कर भी जो कहता है कि वेद के अन्दर जीवन विषयक उच्च तत्त्वों का वर्णन नहीं है उसे सिवाय पक्ष पाती के और क्या कहा जा सकता है ॥

## १२ वें सिद्धान्त की व्याख्या
## " निर्भयता। "

परमेश्वर को सब का रक्षक समझते हुए कभी किसी से भय भीत नहीं होना, यह वैदिक धर्म की अत्यन्त मुख्य शिक्षा है। इस भाव को दिल में अच्छी प्रकार ग्रहण करने के लिये निम्न लिखित मन्त्रों पर विचार करना चाहिये।

( १ ) सख्ये त इन्द्र वाजिनो मा भेम शवसस्पते। त्वामभि प्र णोनुमो जेतारमपराजितम् ॥

ऋ. १। ११। २।

अर्थात् ( शवसस्पते इन्द्र ) हे बल के स्वामी परमेश्वर ! ( वाजिनः )ज्ञान और बल से युक्त हो कर हम ( ते सख्ये ) तेरी मित्रता में ( मा भेम ) कभी भय भीत न होवें। ( जेतारम् ) सब को विजय करने वाले ( अपराजितम् ) कभी किसी से पराजित न होने वाले सर्व शक्ति मान् ( त्वाम् )तुझ ईश्वर को ( अभि प्रणोनुमः ) बार बार हम नमस्कार करते हैं ! परमेश्वर को सर्व शक्तिमान् मानते हुए जो पुरुष सदा उसकी मित्रता में रहते हैं अथवा उसी को अपना सुख दुःख का साथी जानते हैं, वे नित्य निर्भय हो कर धर्म मार्ग पर चलते हैं। इसी आशय को अथर्व वेद में निम्न मन्त्र द्वारा प्रकट किया गया है –

( १ ) पूषेमा आशा अनुवेद सर्वाः
सो अस्माँ अभयतमेन नेषत्।
स्वस्तिदा आघृणिः सर्व वीरोऽप्रयुच्छन्
पुर एतु प्रजानन् ॥

अथर्व ७। ९। २

अर्थात् ( पूषा ) सर्व पोषक परमेश्वर ( सर्वा आशा ) सब दिशाओं को ( अनु वेद ) अच्छी प्रकार जानता है ( सः ) वह ( अस्मान् ) हम सब को ( अभयतमेन ) अत्यन्त निर्भयता के मार्ग से ( नेषत् ) ले जाए। (स्वस्तिदाः) कल्याण देने वाला ( आघृणिः ) सब को प्रकाशित करने वाला ( सर्व वीरः ) सब को प्रेरणा करने वाला ( अप्रयुच्छन् ) प्रमाद न करता हुआ ( प्रजानन् ) परमेश्वर को सर्व रक्षक जानने वाला पुरुष ( पुरः एतु) आगे जाने वाला हो। प्रथम अर्ध भाग में परमेश्वर और दूसरे में पुरुष का ग्रहण करना ही यहां

उचित मालूम देता है। जिस के अनुसार यह अभिप्राय होगा कि परमेश्वर हमें सदा निर्भयता की तरफ ले जाता है और इस प्रकार ईश्वर को सर्व रक्षक समझने वाला पुरुष सब का नेता बनता है।

( ३ ) अथर्व १० । ८ । में जो कि ब्रह्म विद्या विषयक है अन्तिम मन्त्र निम्न लिखित आया है —

**अकामो धीरो अमृतः स्वयम्भू रसेन तृप्तो न कुतश्चनोनः । तमेव विद्वान् न बिभाय मृत्योरात्मानं धीरमजरं युवानम् ॥ ४४ ॥**

इस मन्त्र में आये हुए प्रायः सब विशेषण आत्मा परमात्मा दोनों पर घट सकते हैं, यथा ( अकामः ) सब कामनाओं से रहित ( धीरः ) बुद्धि युक्त ( अमृतः ) अमर ( स्वयंभूः ) स्वयं सिद्ध ( रसेन तृप्तः ) आनन्द से पूर्ण ( न कुतश्चन ऊनः ) किसी प्रकार भी जिस के आनन्द में कमी नहीं है ऐसा परमेश्वर है और ऐसा ही ज्ञानी आत्मा हो जाता है। ( धीरम् ) बुद्धि युक्त ( अजरम् ) वृद्धावस्था वा क्षय से रहित ( युवानम् )सदा शक्ति शाली ( तम् एव ) उसी एक परमेश्वर वा अपने जीवात्मा को ( विद्वान् ) जानता हुआ पुरुष मृत्योः मृत्यु से ( न बिभाय ) नहीं डरता।

युवा कहने से अभिप्राय यहां शक्ति शाली का मालूम होता है क्यों कि जरा का विरोधी शब्द यहां रखना अभीष्ट है अथवा परमेश्वर के पक्ष में युवा का परमाणुओं को मिला कर सृष्टि और संहार करने वाला और आत्मा के पक्ष में इन्द्रियादि को विषयों से संयुक्त करने वाला ऐसा अर्थ सम्भव है ( यु मिश्रणाऽमिश्रणयोः ) इस धातु से युवा शब्द सिद्ध होने के कारण ऊपर का अर्थ उचित ही है। भावार्थ यह है, कि जो पुरुष परमेश्वर को सर्व व्यापक सर्व रक्षक और अपने आत्मा को वृद्धावस्थादि रहित जानता है वह कभी किसी से नहीं डरता मृत्यु का भी उसे कोई भय नहीं रहता। भगवद्गीता की इस विषयक शिक्षाएं यहां विशेष द्रष्टव्य हैं।

( ४ ) इसी प्रसङ्ग में अथर्व १९। १५ का प्रथम मन्त्र देखिये —

**यत इन्द्र भयामहे ततो नो अभयं कृधि । मघवञ्छग्धि तव त्वं न ऊतिभिर्वि द्विषो वि मृधो जहि ॥**

अ. १९ । १५ । १

अर्थात् ( इन्द्र ) हे सर्वैश्वर्य युक्त परमेश्वर ( यतः ) जिस जिस दिशा से वा पुरुष से ( भयामहे ) हम डरते हैं ( ततः ) उस उस दिशा से ( नः ) हमें ( अभयं कृधि ) निर्भय कर ( मघवन् ) हे ऐश्वर्य शाली प्रभो ( तव शग्धि ) शक्ति हमें दे ( तव ऊतिभिः ) अपनी रक्षा से ( द्विषः ) द्वेष भाव को और ( मृधः ) हिंसामय भावों को ( वि जहि ) नष्ट कर दो इस मन्त्र के अन्दर भी ईश्वर को सर्व व्यापक सर्वरक्षक समझने से निर्भयता प्राप्त होती है यह भाव स्पष्ट सूचित किया गया है। यही

मन्त्र सामवेद उत्तरार्चिक प्र. ५ अर्ध प्र० २ मं० १५ में भी आया है।

(५) अथर्व वेद के –

" अभयं नः करत्यन्तरिक्षमभयं द्यावापृथिवी उभे इमे । अभयं पश्चादभयं पुरस्तादुत्तरादधरादभयं नो अस्तु ॥ अभयं मित्रादभयममित्रादभयं ज्ञातादभय परोक्षात् ॥ "

इत्यादि १९ । १२ में आये हुए मन्त्र अत्यन्त प्रसिद्ध हैं अतः उन का व्याख्यान करने की यहां कोई आवश्यकता नहीं मालूम देती।

इस प्रकार वैदिक कर्तव्य शास्त्र के आधार भूत १२ सिद्धान्तों की सप्रमाण व्याख्या यह समाप्त होती है। इन्हीं सिद्धान्तों को स्पष्ट करने के लिये अन्य भी अनेक प्रमाण उध्दृत किये जा सकते हैं पर निबन्ध विस्तार के भय से केवल थोडे से प्रमाणों का यहां संग्रह किया गया है। इन पर मनन करने से वैदिक कर्तव्य शास्त्र का महत्त्व समझ में आ सकता है। युरोपियन विद्वानों का यह कथन कि वेद के अन्दर जीवन को उन्नत करने वाले सदाचार सम्बन्धी कोई उत्तम उपदेश नहीं है यह कितना पक्षपातपूर्ण और अशुद्ध है इस का इसी से अनुमान किया जा सकता है। अगले अध्याय में वैदिक कर्तव्यशास्त्र के अनुसार मनुष्य के वैयक्तिक पारिवारिक और सामाजिक कर्तव्यों का निरूपण किया जाएगा।



# योग चिकित्सा ।

( लेखिका— श्री सत्यवती जी शास्त्रिणी।

## ( ३ ) रोगी सम्बन्धी ।

( १ ) रोगी को चाहिये कि आरोग्यता का लाभ उठाने के लिए चिकित्सा के इस उपाय तथा वैद्य पर पूर्ण भरोसा रखे। शायद हो या न हो, इस प्रकार का सन्देह हानिकारक है।

( २ ) रोगी को चाहिये कि चिकित्सा के समय अपने स्वभाव को रोके और चिकित्सक का ध्यान बहुत बातों की ओर न झुकाए। जो कुछ दुःख तक्लीफ बतानी हो, वह पहले ही बता दे, चिकित्सा होते हुए चुपचाप और शान्त रहे। क्यों कि इस उपाय का बहुत सा भाग रोगी के स्वभाव पर निर्भर है। और बहुत से रोग मन के ही उत्पन्न किए हुए होते हैं। मनके ही विचार से रोग से आरोग्यता, और आरोग्यता से रोग पैदा हो सकते हैं।

( ३ ) रोगी को चाहिये कि, वह अपने

शरीर को ढीला छोड के अपने आप को सर्वथा ही चिकित्सक के हवाले करके चुपचाप हो, मनको रोककर बैठे। और यह विचार करता जाए, कि मुझे आराम हो रहा है, और चिकित्सक अपनी उदारता तथा आरोग्यता की धारा मेरे अन्दर प्रविष्ट कर रहा है।

## ( ४ ) वैद्य सम्बन्धी।

( १ ) चिकित्सक के लिए आवश्यक है कि तालयुक्त प्राणायाम से भली भांति परिचित हो।

(२) उसे इच्छाशक्तिका ज्ञान भी होना चाहिये। और उस को पता हो कि, हम अपने मन में जो विचार करते हैं, आकाश या अदृष्ट जगत में वह तत्काल चित्रित हो जाते हैं। और वह चित्र बीज की भान्ति अपनी सजातीय वस्तुओं को आकाश के भंडार में से अपनी ओर आकर्षित करके और परवरिश पाकर धीरे धीरे देहधारी और स्थूल होकर दृष्टजगत् में प्रगट होता है।

( ३ ) इस लिए हम अपनी इच्छा शक्ति द्वारा जो काम चाहें कर सकते हैं।

(४) चिकित्सक को अपने काम पर संदेह नहीं होना चाहिये।

(५) इच्छाशक्ति के बल से ही हम प्राण को एकत्रित कर जहां चाहें जिस कार्य के लिए भेज सकते हैं, इसलिये इच्छा शक्ति जितनी भी प्रबल होगी, उतना ही प्राणशक्ति विशेष कार्य कर सकेगी।

( ६ ) श्वास के अन्दर बाहिर आने जाने से प्राण भी आता जाता रहता है। इस श्वास के बाहिर जानेसे बहुतसी प्राण शक्ति उसके साथ नष्ट होती है। इसलिए बहुत व्यायाम, दौडना, कूदना, बहुत सोना, बहुत बोलना इत्यादि जितने कारणों से श्वास शीघ्रतासे आता हो, उनके द्वारा प्राण शक्ति नष्ट होती रहती है। इस लिए साधक को चाहिये कि कम सोए, कम बोले, कम दौडे कूदे, और भोजन भी मर्यादा का ही करे।

## ५ रोग सम्बन्धी।

जिस प्रकार चिकित्सा के और सर्व उपायों में बहुत सी औषधियों के गुणों का ज्ञान रखना पडता है, और उनके परिणाम तथा व्यवहार में लाने की विधि सीखनी पडती है, या रोगों के अनेक प्रकार के कारणों तथा शरीर के अंगों प्रत्यंगों का ज्ञान रखना पडता है, उस प्रकार चिकित्सा की इस विधि में आवश्यकता नहीं पडती। क्यों कि इस विधिकी औषधि केवल एक ही है। जो सर्व प्रकार की औषधियों का सार है। प्रत्युत सर्व प्रकार की औषधियों जिसके कारण रोग निवारक प्रभाव रखती हैं उसका नाम " **प्राण** " है। और उसके व्यवहार में लाने की विधि केवल इच्छा शक्ति और विचार संयम है।

हां, साधक को यदि मनुष्य शरीर के उन भागों का भी कुछ परिचय हो, कि जिनका पूर्ण रहस्य आभ्यंतरिक दृष्टि के विना नहीं मिल सकता। अथवा कपाल विद्या का पता हो तो अधिक लाभ हो सकता है।

यहां केवल इतना ही बताया जा सकता है कि, सर्व रोग दो विभागोंमें विभक्त हो सकते हैं। एकतो

वह जो स्थापक प्राण के बढ जाने से हो जाते हैं, और दूसरे वह जो निषेधक प्राण के बढ जानेसे हो जाते हैं।

जब तक स्थापक प्राण और निषेधक प्राण अपने अपने स्थान पर सम अवस्था में रहते हैं, और उनके मार्ग में कोई बाधा नहीं पडती, तब तक मनुष्य नीरोग रहता है। पर जब ही इन में से कोई भी किसी स्थान पर कम बढ हो जाता है, या उसके भ्रमण में कोई विघ्न पड जाता है, तब ही कष्ट या रोग उत्पन्न हो जाता है।

( १ ) स्थापक प्राण की अधिकता के लक्षण शीघ्रता, उष्णता, जलन, व्याकुलता और दर्द इत्यादि हैं।

( २ ) निषेधक प्राण की अधिकता का पता चेतना का कम हो जाना, सरदी, भारीपन, आलस्य, निर्बलता और अकडाओ इत्यादिसे लगता है।

## [ ६ ] चिकित्सा सम्बन्धी।

### मुख्य नियम।

स्मरण रखो कि स्थापक प्राण स्थापक प्राण को और निषेधक प्राण निषेधक प्राणको हटाता है। और एक दूसरे को पीछे धकेलता है। और स्थापक प्राणको अपनी ओर खैंचता है। अर्थात् दोनों के सजातीय होने में वैर और विजातीय होने में मित्रता है।

दांय हाथ और उसकी अंगुलियों और हथेली में से जो प्राण निकलता है वह स्थापक है। शक्ति उसकी शीतलता और आराम पहुंचाने वाली, दूसरी वस्तु में प्रविष्ट होने वाली और स्थापक प्राण को धकेल कर पीछे हटाने वाली है। रंग उसका फीकासा नीला है।

बायं हाथ, उसकी हथेली और अंगुलियों के अग्रभागों में से जो प्राण निकलता है वह निषेधक है। तासीर उसकी उष्णता पहुंचाने वाली है और रंग लाल ( हल्कासा ) है।

दायं हाथ के प्राण का वेग बाहिर से अन्दर की ओर है। अर्थात् यदि किसीके शरीर पर दायां हाथ रखा जाए तो उस हाथ का प्राण उस मनुष्य के शरीर में प्रवेश करेगा।

बायं हाथ का प्राण अन्दर से बाहिर की ओर है अर्थात् जिसके शरीर पर बायां हाथ रखा जाय, उसके शरीर के प्राण को खैंच कर ऊपर से नीचे तथा अन्दर से बाहिर की ओर ले आता है।

प्राणचिकित्सा का मुख्य नियम यह है, कि यदि कोई रोग स्थापक प्राण की अधिकता से हो तो रोगग्रस्त स्थानपर दायां हाथ रखकर अपना स्थापक प्राण उसमें प्रविष्ट करो। ऐसा करनेसे वहां का एकत्रित स्थापक प्राण पीछे हट जाता है। उस अंगकी दूसरी ओर उससमय अपना बायां हाथ भी लगा रखो ताकि उसकी खैंच ( निषेधक प्राण स्थापक प्राण को खैंचता है ) वह स्थापक प्राण बाहिर हो जावे। ऐसा करने से रोग हट जाएगा।

इसी प्रकार यदि रोग निषेधक प्राण की अधिकता के कारण है, तो बायं हाथ से उसको बाहिर निकालो और दूसरी ओर दायां हाथ रख कर उसको खैंचलो।

## शीर्षासन और ऊर्ध्व सर्वांगासन।





ज्वर के पूर्व ये आसन करनेसे ज्वर का जोर कम हो जाता है। ( पृ. १६९ )





कुत्तेकी अंगडाई ( पृ . १७१ )

# ब्रह्मचारी जी के दो पत्र ।

## ( १ ) आसनों का अनुभव ।

( लेखक-श्री . ब्र . रामचंद्रजी)

गत दो मासों की छुटियों में मुझे बाहर जानेका अवसर प्राप्त हुआ था । बाहर जाकर मैं ने जहां मुझे अवसर मिला है, मैं ने जनता में आसन कर के दिखाएं हैं । लोगों ने बहुत पसन्द किए और इस ओर प्रायः सब की ही रुचि हुई, प्रतीत होती थी । आसन दिखाने के साथ प्रत्येक आसन का लाभ भी बताता रहा हूं । आसन कर चुकने के बाद बहुत से लोग मुझसे मिलते और व्यायाम के बारे में पूछते, जिन की चर्बी बहुत बढी हुई थी, उन के लिये समुचित आसन करने के लिये कहता था । वर्तुलासन, हस्तपादासन, पाश्चिमोत्तानासन, मयूरासन आदि बहुत सुगमतासे होने वाले जो एक वार देखकर किए जा सकते हैं । इसके साथ साथ नक-सीर और जुकाम के लिए अपने आप स्वयं अनुभूत नासामूल शोधन, नाक में पानी चढाना, इसी प्रकार मुख से पानी लेकर नाक के रास्ते निकालना, फिर नासामूल को शुष्क करना, इत्यादि भी बताता रहा हूं; और स्वयं कर के दिखाता रहा हूं । ये बात मैं ने कई वार अनुभव की है, कि मुझे जब बुखार की हरारत हुई है, मैं ने आसन किये और बुखार जो आता मालूम होता था, आसन करने के बाद उसका पता भी नहीं, कि कहां चला गया !! अभी थोडे दिनों की बात है, मैं यात्रासे वापिस आता हुआ कैम्बलपुर गया । वहां की समाज में मुझे आसन दिखानेका अवसर मिला । रविवार का दिन था। शनिवार की सायं काल मुझे ऐसा भोजन मिला जिसमें नमक और मीठा दोनों मिले हुए थे । ऐसा भोजन पहिले कभी नहीं खाया था, कि एक ही चीज में मीठा भी हो और नमक भी हो । सवेरे उठते ही तबीयत ठीक नहीं मालूम पडी । आकाश में बादल छाए हुए थे, ठंडी हवा चल रही थी, मुझे ठण्ड लगने लगी, अपनी नित्य क्रियाओं से निवृत्त हुआ । शरीर अस्वस्थ मालूम पडता था । मैं समाज में गया मुझे ठंड लग रही थी, मैं कम्बल ओढ कर बैठ गया । यज्ञ हवन के बाद मंत्री जीने मुझे आज्ञा दी कि आइये, आसन दिखाइये। मैं ने अपने सब कपडे उतार दिए । केवल कच्छा पहिने रखा । पहिले पंच प्राण जप, तदनन्तर आसन, फिर कुछ दण्ड, वगैरा दिखाए । ध्यान के दूसरी ओर लग जाने से ठंड का अनुभव नहीं हुवा ।

था । जब सब खतम कर चुका, तब मैंने अपने आपको बिलकुल स्वस्थ पाया । कहां पहिले कम्बल की ठंड थी, आलस्य और अंगडाई आ रही थी । अब सब की सब दूर भाग गई !!! किसी का कुछ पता न चला ! मेरे साथ ही एक और ने भी पिछली रात मीठे नमकीन चावल खाए थे, उस को भी बहुत बुरी हालत हुई । उस ने डाक्टर की शरण ली । दवाई कराने के बाद भी वो अपने आप को स्वस्थ नहीं पाता ! पर मैं ने अपने आप को बिल कुल स्वस्थ पाया; पहिले मैं ने समझा हुआ था, ये अचानक होता रहा है, पर अब निश्चित तौरसे अनुभव कर लिया है कि, आसनों से ऐसी शक्ति उत्पन्न होती है, जो बुखार को आने से रोकती है । वो कौनसा आसन है, जिसमें सब से अधिक बुखार रोकने की शक्ति है, यह बात अभी तक पता नहीं लगी ।

## ( २ ) अपानजय ।

सेवामें पाठकों के लाभार्थ मैं एक लेख प्रस्तुत करता हूं । लेख यद्यपि विशेष अन्वेषण पूर्वक नहीं लिखा गया तथापि अनुभव पूर्वक अवश्य है । अन्य किसी महानुभावने यदि इस विषय में कोई विशेष अनुभव प्राप्त किया हो, मेरे अनुभव में की कमी को पूर्ण करे और पाठकों को लाभ पहुंचाकर पुण्य के भागी होंवे ।

मेरा विषय जो पाठकों के सन्मुख प्रस्तुत करने लगा हूं '**अपानजय वा अपानायाम**' है । अनेक वेदमन्त्रों में प्राण और अपान शब्द आते हैं । वहां प्राण शब्द का अभिप्राय जीवनोपयोगी उत्तम पदार्थ, उत्तम गुणों से है, जो लेने योग्य है । और अपान शब्द से त्याज्य वस्तु, देहेंद्रिय बुद्धि मन को हीन करने वाले भाव हैं । प्राण के साथ उत्तम भाव सद्विचार उत्तम गुणों का अपने अन्दर धारण करने का और अपानके साथ नीच भाव असद्विचार दुर्गुणों को बाहर करने का भाव आता है । प्रत्येक देही जब तक जीवन धारण करता है, अपने अन्दर ( प्राण )ग्रहण करने की शक्ति रखता है । प्राणों की तरह उत्तम नीच भाव, अच्छे बुरे विचार, उत्तम सात्विक व नीच तामसिक गुण लेता ही लेता है । अर्थात् लेने की शक्ति प्रबल होती है, अपेक्षा छोडने के । क्यों कि हम देखते हैं कि दूसरे के धन ऐश्वर्य को देखकर अपनाने की इच्छा होती है पर द्रव्यापहरण, दूसरे के अधिकारों को छीनना, इत्यादि बातों से स्पष्ट है, कि जगत् में ग्रहण करने की शक्ति बहुत प्रबल है इसीलिये कहते हैं, कि —

" **प्रकृतिर्हि दुस्त्याज्या** "

जिस का जैसा स्वभाव बन गया है वह उस से छूटता नहीं, तथा —

" **स्वभावो दुरतिक्रमः** "

स्वभाव का बदलना असंभव नहीं, पर कठिन अवश्य है ।

कोई आदमी किसी का नकल करता है, या किसी को कोई बुरी आदत पड जाए, तो बुरी आदत का हटाना उस के लिये अत्यंत कठिन हो जाता है । अपनी बुरी आदत से लाचार हो जाता है, कष्ट उठाता है, पर छूटती

नहीं । त्याग करना सचमुच अत्यन्त कठिन है तपस्वी ही त्यागी हो सकता है । त्यागना एक तपस्या का काम है, चाहे धन ऐश्वर्य का त्याग हो । चाहे किसी बुराई का त्याग हो । त्यागना दोनों का कठिन है । धनादि को तो भला सभी चाहते हैं । उस के बिना संसार में जीवनयात्रा दुष्कर हो जाती है । लेकिन जिस चीज को कोई चाहता नहीं, जिससे किसी को कुछ भी लाभ नहीं, ऐसी बुरी आदत को छोडना भी बडा मुशकिल कार्य है । छोडना चाहने पर नहीं छूटती । त्याग भाव तपस्या के बिना नहीं हो सकता । एक ओर जहां ग्रहण करने की शक्ति अपने अन्दर लेने की शक्ति इतनी प्रबल है, दुसरी ओर वहां त्याग भाव का अत्यन्त अभाव है । इस ओर अधिक विचार न करते हुए, अपने विषय पर आता हूं । मनुष्य देह में पांच "**महा प्राण**" हैं । और पांच "**अल्पप्राण**" हैं । प्राण एक होता हुआ भी स्थान और कार्य भेद से पांच प्रकार का है । पांचों प्राणों में से अपान पर ही विचार करना है ।

जिस प्रकार प्राणों की गति ठीक रहने पर आदमी स्वस्थ तथा आनन्दित रहता है, और प्राणगति के ठीक न रहने पर दुःखी होता है, ठीक इसी प्रकार अपान के ठीक रहने से आदमी स्वास्थ्य सुख लाभ कर सकता है । अपान गति के ठीक न रहने पर उस से अधिक कष्ट पाता है, जो कि बुरी आदत को छोडना चाहता है, पर छूटती नहीं । यद्यपि भी आदमी दिन भर भोजन अपने अन्दर लेता रहता है । लेनेकी शक्ति प्रबल है । पर अन्दर लेकर उस का त्याग नहीं कर सकता । त्याग ने की शक्ति नहीं है । प्राण का स्थान कण्ठ से लेकर हृदय पर्यन्त है । और अपान का स्थान नाभि से नीचे गुदा तक है । हम जितना भोजन करते हैं, वह सब का सब ही रस नहीं बन जाता, परन्तु आंत्रादि उस में से जितना रस निकाल सकते हैं, उससे बचा हुआ मल रूप निस्सार रह जाता है । कई बार अनेक बीमारियों में जब कि आन्तडियें सारा रस निकालने में असमर्थ होती हैं, तो बहुत सा सार भाग भी रह जाता है । इस बचे हुए शरीर के लिए निरुपयोगी निस्सार भाग को अपान ही शरीर से बाहर करता है । और भी जितने मल हैं, मूत्रादि वे भी सब अपान द्वाराही बाहर किये जाते हैं । परंतु क्यों कि अपान हमारे वश में नहीं होता, इस लिये जब अपान अपनी ठीक गति में नहीं रहता, मल को बाहर करने में असमर्थ हो जाता है । इस लिये कब्जी की शिकायत प्रायः रहती है । कभी कभी अपान अधो मार्ग से न जाकर ऊपर चढ जाता है, जिस से तीव्र शिरो वेदनाएं होती हैं । निद्रा, आलस्य श्रम मूर्छादि हो जाते हैं ।

तथा विशेष यह है कि कभी कभी अपान के ठीक न रहने से पेट में गड गडासा होता रहता है, पेट में अफारा हो जाता है, पेट में बडी सख्त दर्द शुरू हो जाती है । ये सब विकृत अपान के कार्य हैं । एक

आदमी नित्य प्रातः काल शौच के लिये जाता है, पर उसे शौच खुल कर नहीं आता। जोर का काम न होते हुए भी जोर से काम लेता है, और फिर भी हार जाता है। अन्तमें पानी का लोटा उलटा कर लौट आता है। शौच निवृत्ति से वह उस आनन्द को अनुभव नहीं करता, जो खुल कर शौच होने से मिलता है। वह अपने शरीर में भारीपन, आलस्य, किसी कार्य की ओर रुचि न होना, खाने पिने में अनिच्छा अनुभव करता है। मैं पहिले लिख चुका हूं कि, हम में त्यागने की शक्ति बिलकुल कम है। मल त्यागने की इच्छा रखते हुए और साथ ही क्रिया द्वारा यत्न करते हुए भी त्याग नहीं सकते। देखिए, यह त्याग की शक्ति, त्याग, वैराग्य, किस प्रकार से लाभ किया जाता है, इस ओर न जाकर मैं सिर्फ अपने विषय से सम्बन्ध रखने वाले त्यागका ही वर्णन करूंगा। उत्तम स्वास्थ्य वह है, जिस में चित्त प्रसन्न रहता है, भूख लगती है, किसी प्रकारको कार्य करने में उत्साह होता है। ये सब बातें तभी हो सकती हैं, जब कि " पेट देव " को भी एक बार या दो बार बीचमें आराम मिले। जिस के पेट को हर समय अपने माल के संभालने की चिन्ता लगी रहती है, उसे कभी सुख नहीं मिलता। इस लिये कई हमेशा के लिये डाक्टरों के स्थिर ग्राहक बने रहते हैं। नाना प्रकार की औषधि सेवन करते हैं, पर सब व्यर्थ। उन दवाइयों से कोई और रोग होगया, तो उस का फिर इलाज होता है। उस के ठीक होने पर या उस के साथ एक और ही बीमारी आ लगती है। बस, दवाइयों का सिलसिला जारी रहता है। इसलिये इन सब आपत्तियों का सिल सिला जारी रहता है। इसलिये इन सब आपत्ति से बचने के लिये पेट जो सब सुखों और दुःखों का मूल है, अपने वश में करना चाहिए। इस के कई तरी के हैं।

सब से प्रथम " **उदर चालन।** " अर्थात पेटको हिलाना जुलाना, पेट में गति पैदा करना है। इस के अभ्यास के लिए प्रथम प्रथम पेट को सामने की ओर जितना फूल सके फुलाएं, फिर सिकोडें, नाभि को रीड की हड्डी के साथ लगाने का यत्न करें। इस से जहां अपान का अनुलोमन होता है, उस के साथ वीर्यरक्षा भी होती है। अब दोनों हाथों को पेट पर रखें। अंगूठा पीछे रहे और अंगुलियां सामने की ओर हों। अब पेट को पूर्ववत् फुलाएं और बाएं हाथ से दबाव डाले दाइ ओर; और दाएं हाथ से दबाव डाले पीछे की ओर; अब पेट को पीछे से बाए पासे फुलाए इसी प्रकार कई रोज तक अभ्यास करने से पेट स्वयं बाए से दाई ओर होकर पीछे होकर बाई ओर आय गा। इसी प्रकार दाई ओर से चक्कर लगाने का अभ्यास करें।

इसी प्रकार से पेट को ऊपर से नीचे गतियां देनी चाहिएं और फिर नीचे से ऊपर की ओर, इस प्रकार जब पेट चारों ओर खूब अच्छी तरह हिल जुल सकेगा, तो पेट के अन्दर का पदार्थ बलात् बाहर होने लगेगा। मल जो कि आन्तों में चिप का होता

है, दबाव से बाहर धकेला जाता है, इस प्रकार पेट की सफाई हो जाती है। पेट की और बहुत सी व्यायामें हैं, उनसे केवल पेट की नाडी नस बलवान् होती हैं। उदर शुद्धि नहीं। अपान को वश में करने की एक विधी बता दी है। अब दूसरी देखिए।

सावधान खड़े होकर स्वांस को बिल कुल बाहर फैंक कर कोख के दोनों पासों को भीतर खींचने का यत्न करें, मध्य प्रदेश नाभिस्थल ऊपर उभरा रहे। उस का अभ्यास करने के लिये सामने कोई टेबल हो, वा अन्य वस्तु जिसे खूब अच्छी तरह पकड उपर उठा जा सके हो, अब हाथों के बल सीधा ऊपर उठा जाय और वहीं क्रिया की जाय, नल स्वयं बाहर आगे निकलेगा। अब विना टेबल के दोनों हाथों को घुटनों पर रख कर स्वांस बाहर फैंक कर कुक्षि प्रदेश अन्दर खींचे। अब जब नल निकलने लग जाय तब स्वांस चाहे अन्दर हो चाहे बाहर। श्वांस को रोक कर नल निकाला जा सकता है। और उसे आगे पीछे खूब अच्छी तरह हिलाया जा सकता है। इस क्रिया को बहुत से लोग जानते हैं, पर उन्हों ने इससे कोई विशेष लाभ नहीं उठाया। यह नौली क्रिया बस्ति के लिये अत्युपयोगी है। अपान के वश में होने पर बस्ति बडे आराम से हो जाती है। यदि पेट में किसी प्रकार की गड बड हो। शौच ठीक तौरसे न हो, बुखारकी हालत होने लगे या अतिसार दस्त वगैरा आने लगे, तो बस्ति एक परम औषध है। बस्ति करने के दिनों में लिखा है कि, मूंग की दाल की खिचडी में घी डालकर खावे। इस बस्ति क्रिया को सुगम करने के लिये यह अपानायाम सीखना चाहिये। जिस प्रकार प्राणायाम में पूरक, कुम्भक, रेचक हैं, उसी प्रकार अपानायाम में भी ये क्रियाएं हैं। फर्क इतना है कि, इस में कुम्भक नहीं होता। कुम्भक कर तो सकते हैं, पर उस अवस्था में अनेक उपद्रव आ खडे होंगे। पेट में अफारा सा हो जायगा, सन्धि दर्द होगी, इत्यादि इस लिये इस में कुम्भक क्रिया न करनी चाहिये। यदि ऐसी अवस्था हो जाय तो उस समय पेट को बिलकुल ढीला छोड देनेसे वायु बाहर हो जाता है, अपानायाम के कई आसन हैं, जिन में अपान स्वयं ही वश में होने लगता है, आपने बहुत बार कुत्ते या बिल्ली को अंग ड़ाई लेते देखा होगा। ठीक उसी प्रकार की स्थिति में हो जाइए। हाथों को सीधा आगे पसारिये। जमीन पर ठोडी या गाल लगे और घुटने अलग अलग कर के रखें, कमर को जितना हो सके झुकाएं। अब अपान को बाहर करनेका यत्न करे। उस के बाद स्वयं ही अपान अन्दर आने का यत्न करेगा। नौलि क्रिया की तरह नल निकालने पर अच्छा तरह होगा। इस में अभ्याससे पेट की सख्त दर्द, पेट में गुड गुड होना, अफारा और सिर दर्द, इत्यादि निश्चयसे दूर हो जाते हैं; यह मैंने कईयों पर परीक्षा किया है। इस को चारों ओर से देखें, सब अवस्थाओंमें अपानायाम हो सकता है।

२ शीर्षासन करते समय टांगों को बिलकुल ढीला छोड दें, अपान स्वयं बाहिर होने की कोशिश करेगा, आप पेटको फुलाए और सिकोडे, तो अपान का अनुलोमन होगा। शौच साफ होकर आयगा।

३ सर्वांगासन की उस स्थितिमें जब की दोनों घुटने कानों के पास हों, या दोनों टांगे ढीली कर के पेट पर छोडी हों, तब अपान स्वयं गति करता है। उस समय पेटके फुलाने और सिकोडने से अपानायाम किया जा सकता है।

४ उत्कटासन या जिस आसन में शौच निवृत्ति के लिये बैठते हैं उस अवस्था में अपान यदि बलवान् हो तो बाहर निकल तो जाता है, पर अन्दर नहीं होता। पूरक करने से अन्दर आ सकता है। अन्य स्थितियों में अन्दर रुका हुआ वायु स्वयमेव बाहर हो जाता है, पर इस स्थिति में जरा मुशकिल हो जाती है। इसलिये देरतक भीतर न रोक कर बाहर कर देना चाहिये। इस अपानायामसे विकृत वायु का अनुलोमन होने से शौच भली प्रकार हो जाता है आन्त्रस्थ वायु बाहर हो जाती है। पेट दर्द या सिर दर्द पेटका अफारी, गुड गुड, सब के सब विना किसी दवाई दूर हो सकता है। अपान का भीतर आकर्षण तभी होता है, जब की प्राण बाहर हों। इसलिये प्राण की रेचनावस्था में अपानायाम ठीक हो सकता है।

इस प्रकार टूटे फूटे शब्दोंमें यह विषय पाठकोंके सन्मुख उपस्थित किया है। मुझे पूरा निश्चय है, यदि पाठक इस ओर ध्यान देंगे तो पूरा लाभ उठा सकें गे।

# * (३) वेद का विषय। *

( लेखक- श्री० पं० सत्यव्रतजी )

किसी ग्रन्थ का भावार्थ वा प्रतिपाद्य विषय जब तक मालूम नहीं, तब तक उस ग्रंथ को समझने में कठिनता की उलझन मार्ग में बडी ही रहती है। ग्रन्थ के भाव का, उसके विषय का पता होना एक ऐसी कसौटी है, जो खरे और खोटे का एकदम निर्णय करदेती है। प्रकरण अप्रकरण का, शुद्ध और अशुद्ध का निर्धारण ग्रन्थ के विषयज्ञान से ही हो सकता है। अतः वेदार्थ के लिये प्रत्येक वेद के प्रतिपाद्य विषय का ज्ञान होना परमावश्यक है। वेद के एक मन्त्र का उस से अगले पिछले मन्त्रों से क्या सम्बन्ध है, इस बात का निर्धारण, ये बाते हैं, जो वेदों के स्वकीय स्वकीय विषयों का पता लगाने को हमें बाधित करती हैं।

परन्तु यदि वेदमन्त्र अष्टाध्यायी के सूत्रों की तरह संहिता मात्र के उद्देश्य से प्रकरणाप्रकरण को ध्यान में न रख कर ही नियमित किये

गये हों, तो क्या वेदों के प्रतिपाद्य विषय का निर्धारण हो सकता है, क्या मंत्रों और सूक्तों का कोइ पारस्परिक सम्बन्ध हो सकता है ? - नहीं, कभी नहीं अष्टाध्यायी के संहिता पाठ का पारस्परिक सम्बन्ध न देख कर ही तो दीक्षित महाराज को सिद्धान्त कौमुदी की रचना का कष्ट उठाना पडा, पहले और आठवे अध्याय के सूत्रों को भी उठा कर एक जगह लाकर रखना पडा — फिर अष्टाध्यायी के सूत्रों का पारस्परिक सम्बन्ध कैसा और अष्टाध्यायी के प्रतिपाद्य विषय को ही जानने की आकाङ्क्षा कैसी ? वेद अष्टाध्यायी की तरह संहिता पाठ है। ब्राह्मण और सूत्र ग्रन्थ सिद्धान्त कौमुदी की भांति मंत्रों के सम्बन्ध के सूचक हैं — फिर वेद के प्रतिपाद्य विषय को पता लगाने की आशा रेतसे तेल की वा गगन कुसुम से चित्ताकर्षक गन्ध की आशा नहीं तो क्या है ?

यह प्रश्न है, जो उपरोक्त बातों के कारण वेद प्रतिपाद्य विषय की जिज्ञासा का विरोध करता है, और कहता है कि वेद संहिता मात्र है, उन मे पाठ सौकर्य के लिये प्रकरणाप्रकरण का, एक ही विषय के विवेचन का ध्यान नहीं रखा गया ; उन के प्रतिपाद्य विषय को जानने की इच्छा को छोडो — वह वेदार्थ करने में अणु मात्र भी सहायक नहीं हैं।

ठीक है, यदि उपरली बात ठीक हो, तो वेद के विषय ज्ञान की आवश्यकता कुछ नहीं परन्तु बात ऐसी नहीं है। इस के सिद्ध करने के लिये मैं युक्तियें न ही देना चाहता, यहां केवल वेद पर विश्वास रखने वालों से, वेद को ईश्वरीय ज्ञान वा इल्हाम मानने वालों से, पूछता हूं कि, क्या जब मनुष्य के विचारों में एक क्रम होता है, उसे तोडने वाले को विद्वत्ता की दृष्टि से नहीं देखा जाता, तब कवियों के कवि परमेश्वर में विचारक्रम का होना और इसी लिये एक विशेष विषय का प्रतिपादन क्या आवश्यक नहीं है! वेद को ईश्वरीय ज्ञान न माननेवाले बेशक कहते रहें कि, "हां! नहीं है,," परन्तु वेद को ईश्वरीय ज्ञान मानने वाले इस बात से इन्कार नहीं कर सकते, उन्हें इस बात के मानने मे बाधित होना पडता है।

अष्टाध्यायी भी सर्वथा क्रमहीन है, यह सिद्धान्त भ्रममूलक है। अष्टाध्यायी में भिन्न भिन्न प्रकरणों के एवं लघुता के अनुरोधसे 'संज्ञाप्रकरण', 'प्रत्यय-प्रकरण' आदि क्रम दिखाया गया है। उस क्रमसे भी अपरापेक्षया पूर्व की बलवत्ता है।

जब किसी भी विचारशील दिमाग से निकले वाक्य, प्रकरण क्रम सार्थकता और उपयोगिता की अपेक्षा करते हैं, तब ज्ञानमय "ब्रह्म का ज्ञान" इन से शून्य कैसे हो सकता है! उस में इन का न होना कैसे सम्भव हो सकता है!

तात्पर्य यह, वेदों के विषय में निम्न लिखित तीन विचार हो सकते थे, जिनमें से दूसरे की असत्यता ऊपर प्रतिपादित कर ही दी गई है, और तीसरे को बहुत देरसे बहुत रगडे जा

ने के कारण, एवं इन लेखों में अन्यत्र कहीं इस विषय पर प्रकाश डाल चुकने के कारण छोडा नहीं गया। दूसरी और तीसरी स्थापनाओं के भ्रम-मूलक होने के कारण प्रथम स्थापना ही रह जाती है, और वही युक्तियुक्त प्रतीत होती है

( १ ) वेद किसी विशेष विषय को लेकर प्रस्तुत हुआ है, अत एव मन्त्रों और सूक्तों में परस्पर विशेष सम्बन्ध है।

( २ ) वेद प्रकरणाप्रकरण का ध्यान बिना दिए ही प्रस्तुत हुआ है अत एव मंत्र का विनियमक ब्राह्मणग्रन्थ ईश्वरीय ज्ञान के एक अपूर्व भाग का प्रतिपादन करने के कारण, वेद ही हैं।

( ३ ) वेद ईश्वरीय ज्ञान ही नहीं, उसे इस आशाओं को करना बन्ध्यासे पुत्र और सिकता से तैल की आशा के समान है।

कोई मनुष्य किसी विषय पर पुस्तक माला प्रकाशित करने लगे, तो उस विषय के भिन्न विभाग कर, प्रत्येक विभाग को ले उस के भी उप विभाग कर के, एक एक ग्रन्थ लिखता है। यदि उस के परिमित ज्ञान के अनुसार उस विषय के १० विभाग हों तो वह १० पुस्तकें बनाकर एक एक पुस्तक में कई कई अध्याय और एक एक अध्याय में कई वा एक ही विचार रखेगा।

वेद के ज्ञान के मुख्य चार विभाग हैं। ( १ ) ऋक् ( २ ) यजुः, ( ३ ) साम, और ( ४ ) अथर्व। ऋग्वेद के १० विभाग, यजुर्वेद के ४०, सामवेद के १५ ( प्रपाठक ), और अथर्व वेद के २० विभाग हैं। इन में भी प्रत्येक के अन्तर्गत कई विभाग हैं। तात्पर्य यह है, कि परमात्माने ज्ञान के पूर्वोक्त चार हिस्से कर के प्रत्येक के फिर उप विभाग किये हैं। चार वेदों में चार अवश्य ज्ञातव्य चीजों का वर्णन है— जो कि प्रत्येक को होना परमावश्यक हैं। परन्तु वे चार कौन से हैं ?

इन चारों को बता देने के लिये हमें भिन्न भिन्न सम्मतियें देखनी चाहियें।

शतपथ, ११ काण्ड, २ अध्याय में लिखा है —

**'तेभ्यस्तप्तेभ्यस्त्रयो वेदा अजायन्ताग्नेर्ऋग्वेदो वायोर्यजुर्वेदः सूर्यात्सामवेदः"**

अर्थात् अग्नि से ऋग्वेद, वायु से यजुर्वेद और सूर्य से सामवेद हुआ। मनुमहाराज ने भी कहा है : —

**अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम्। दुदोह यज्ञसिध्यर्थमृग्यजुःसामलक्षणम् ॥**

इस से भी अग्नि का ऋग्वेद से, वायुका यजुर्वेद से तथा आदित्यका सामवेद से विशेष सम्बन्ध बतलाया गया है।

इन प्रमाणों को छोड कर हम वेद की आन्तरीय साक्षी देखते हैं। वेद स्वयं क्या कहते हैं? इस के लिये वेदों के प्रथम मंत्र देखने पर्याप्त होंगे : —

( १ ) ऋग्वेद।

**अग्निमीडे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम्। होतारं रत्नधातमम् ॥**

यहां पर अग्नि के विषय में कुछ कहा गया है।

(२) यजुर्वेद।

**इषे त्वोर्जे त्वा वायव स्थ देवो वः सविता प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्मण आप्यायध्वमघ्न्या इन्द्राय भागं....।**

इस मन्त्र में वायु के विषय में कुछ कहा गया है।

(३) सामवेद।

**अग्न आ याहि वीतये गृणानो हव्य दातये। निहोता सत्सि बर्हिषि॥**

यहां अग्नि से सूर्य अर्थ लेना चाहिये क्यों कि १० वें मंत्र में 'देवो ह्यसि नो दृशे' में सूर्य अर्थ ही संगत हो सकता है। इस मंत्र से विदित होता है, कि साम और सूर्य का कोई विशेष सम्बन्ध है।

(४) अथर्व वेद।

**ये त्रिषप्ताः परि यन्ति विश्वा रूपाणि बिभ्रतः। वाचस्पतिर्बला तेषां तन्वो अद्य दधातु मे॥**

इस मंत्र से वाचस्पति और अथर्व का कुछ विशेष सम्बन्ध है, ऐसा विदित होता है।

वेद के प्रमाणों से ऋग्वेद, यजुर्वेद और साम वेद का अग्नि वायु और रवि से सम्बन्ध ब्राम्हण और मनु के सदृश ही है, परन्तु अथर्व वेद के वाचस्पति के साथ सम्बन्ध के विषय में एक अपूर्वता दीख पडती है। मनु आदि के प्रमाणों में अथर्व का जिकर नहीं किया गया। यह विरोध होता हुआ भी अविरोध है, क्योंकिः-

**"त्रयी विद्यामवेक्षेत वेदे सूक्तामथाङ्गतः। ऋक्सामवर्णाक्षरतो यजुषोऽथर्वणस्तथा॥"**

महा भा०। शा० अ० २३५॥

अर्थात् ऋक्साम यजु और अथर्व इन चार वेदोंमें कही हुई "त्रिविद्या" को अंग सहित पढे। इससे सिद्ध है कि, यद्यपि वेद के चार विभाग हैं, तथापि उन में "**तीन विद्याओं का वर्णन**" है, अत एव ब्राम्हण मनु तथा अन्य विचारशील पुरुषोंने वेदों का नाम "**त्रिविद्या और तत्प्रतिपाद्य अग्नि, वायु और आदित्य — ये तीन**" कहे।

क्यों कि अध्ययन परम्परासे अज्ञात काल से वेदों में तीन विद्याओं के प्रतिपादन का होना चला आ रहा है, अतः अथर्व वेद या तो तीनो वेदों का उपसंहार है, और या एक ऐसी विद्या है जो तीन विद्याओं में नहीं आ सकती होगी।

परन्तु यदि दूसरा पक्ष ठीक हो, तो वेद को त्रिविद्या क्यों कहा जाय, वह चतुर्विद्या क्यों नहीं? त्रिविद्या वेदोंका नाम परम्परा से चला आ रहा है, अतः अथर्व वेद को पूर्वगत ऋग्यजुःसाम का उपसंहार ही कहना पडता है, उस में अन्य वेदों से कोई अपूर्वता नहीं। कुछ थोडा और विचार करने से हमारा यह कथन भी पूर्व प्रश्न की ही कोटि में आ पडता है, क्यों कि उपसंहार की जरूरत वहीं होती है, जहां लेखक वा ग्रंथकर्ता अपने विषय से कुछ पीछे आगे बढ गया हो। परमात्मा को उपसंहार की जरूरत ही क्या है, जब

उस की कोई भी बात इस तरह की नहीं हो सकती । उपसंहार सदा वहीं होगा, जहां आगे पीछे की बातें कहनी शुरू कर दी गई होंगी, पर परमात्मा में ऐसे दोष न आसकने के कारण अथर्व वेद को उपसंहार मानना भी अत्यन्त दूषित ठहरता है।

अन्त में कहना पडता है कि हो न हो अथर्ववेद में किसी ऐसी बात का वर्णन है, जो शेष तीनों वेदोंके प्रतिपाद्य विषय की सहायक भूत है। जब सहायक हैं, तब नौकरोंकी स्वामियों में गणना नहोनेके कारण 'त्रयी' में अथर्व वेद की गणना नहीं की गई, और हर जगह अग्नि वायु एवं तीन विद्या ओं को जानने के लिये प्राचीन काल से अब तक कहा गया।

लोग कहा करते हैं, कि त्रयी का तात्पर्य तीन प्रकारकी ऋचाओं से है । अतः लोगों की भाषा में हम यदि अपने भाव को लपेटना चाहें, तो कहना पडेगा, कि जिन ऋचा ओं में अग्नि का वर्णन है, वे ऋक् कहायेंगी, जिन में वायु का वे यजुः और जिनमें आदित्य का वे साम कहायेंगी । प्रश्न होगा, कि वेदोंमें ये तीन देवता ही तो नहीं आते, इसके अतिरिक्त और बहुतेरे देवता आते हैं । उनमें से किस मन्त्र का अग्निपरक, किस का वायु परक और किस का आदित्यपरक अर्थ किया जाय ?

इस के उत्तर को पाने के लिये हमें निरुक्त की शरण लेनी पडेगी ।

निरुक्त के देवताकाण्ड में प्रथम अध्याय के तृतीय पाद से देवता विषयक चर्चा इसी उपर्युक्त प्रश्नका उत्तर है । निरुक्तकार तीन देवताओं को मानते हैं , कई दो और कई एक देवता भी मानते हैं । निरुक्तकार ने तीन देवता मान कर , अन्य सब देवताओं का उन्हीं तीन में आकुञ्चन कर दिया है । पृथ्वी स्थानी अग्नि देवता है । अग्नि ही के अन्दर जातवेदस् , वैश्वानरादि देवता आ जाते हैं । मध्यम स्थानी वायु देवता है । वायु ही के अन्दर वरुणरुद्रादि देवता आ जाते हैं । द्युस्थानी सूर्य देवता है । अश्विनौ, उषा , सूर्या आदि सब इसी में प्रविष्ट हो जाते हैं । इसी तरह से निरुक्त की समाप्ति तक यही क्रम निरुक्त में दिखाया गया है ।

तात्पर्य यह कि ऋग्वेद में पृथ्वीस्थानीय देवताओं का वर्णन है । यजुर्वेद में मध्यस्थानीय देवताओं का वर्णन है ! और मध्यस्थान का यज्ञ से सम्बन्ध होने के कारण यज्ञके विचारों का बीज भी इस कल्पना में पाया जा सकता है । सामवेद में द्युस्थानी देवता ओं का वर्णन है । अथर्व वेदमें वाचस्पति शब्द से सम्बन्ध रखती हुई किसी ऐसी विद्याका वर्णन है जो संसार की ज्ञेय तीन विद्याओं में न होती हुई कोई ऐसी विद्या है, जो ऋग्यजुः साम प्रतिपादित विद्या ओंकी सहायकतम है ।

हमें यह तो पता लग गया कि वेदों में कोई चार विद्याएं हैं , परंतु अभीतक हमने उन्हें विशेषण विशिष्ट नहीं किया।

वे कैसी होनी चाहिये और कैसी न होनी चाहिये ?

---

# वैदिक धर्म में विज्ञापन

"वैदिक धर्म" मासिक पत्र में विश्वास पात्र विज्ञापन मुद्रित करने का प्रारंभ हुआ है। हम हर एक विज्ञापन नहीं लेते, परंतु जो विश्वास रखने योग्य और हमारे ग्राहकों के लिये लाभ-कारी होंगे, वे ही विज्ञापन हम लेते हैं।

"वैदिक धर्म" मासिक पत्र में विज्ञापन छपाई के नियम निम्न लिखित हैं–

(१) विश्वास रखने योग्य विज्ञापन ही इस पत्रमें मुद्रित होंगे।

(२) जिन विज्ञापनों से ग्राहकों के लिये लाभ होगा, उसी प्रकारके विज्ञापन मुद्रित होंगे।

(३) औषधियोंके विज्ञापन लिये नहीं जायंगे।

## विज्ञापन का मूल्य।

| | १ वर्ष केलिये प्रतिमास | ६ मासके लिये प्रतिमास |
|---|---|---|
| एक पृष्ठ | रु. ७) | रु. ८) |
| आधा पृष्ठ | रु. ४) | ,, ४॥) |
| चतुर्थांश पृष्ठ | रु. २।) | ,, २॥) |

| | ३ मास के लिये प्रतिमास | १ मास के लिये प्रतिमास |
|---|---|---|
| एक पृष्ठ | रु. ९) | रु. १०) |
| आधा पृष्ठ | ,, ५) | ,, ६) |
| चतुर्थांश पृष्ठ | ,, ३) | ,, ४) |

विज्ञापन का मूल्य पहिले लिया जायगा।

(४) विज्ञापन छपते समयतक विज्ञापकको विना मूल्य "वैदिक धर्म" मासिकपत्र दिया जायगा।

"वैदिक धर्म" मासिक पत्रमें विज्ञापन देना बहुत लाभ दायक है, क्यों कि इस पत्रके अंक सब ग्राहक सुरक्षित रखते हैं।

मंत्री–स्वाध्यायमंडल, औंध, जि. सातारा

# स्वाध्याय के ग्रंथ।

**[१] यजुर्वेदका स्वाध्याय।**

(१) य. अ. ३० वी व्याख्या। नरमेध। मनुष्योंकी सच्ची उन्नतिका सच्चा साधन। १)

(२) य. अ. ३२ की व्याख्या। सर्वमेध। "एक ईश्वरकी उपासना।" मू. ॥)

(३) य. अ. ३६ की व्याख्या। शांतिकरण। "सच्ची शांतिका सच्चा उपाय।" मू. ॥)

**[२] देवता-परिचय-ग्रंथ माला।**

(१) रुद्र देवताका परिचय। मू. ॥)

(२) ऋग्वेदमें रुद्र देवता। मू. ॥=)

(३) ३३ देवताओंका विचार। मू. =)

(४) देवताविचार। मू. ≡)

(५) वैदिक अग्नि विद्या। मू. १॥)

**[३] योग-साधन-माला।**

(१) संध्योपासना। मू. १॥)

(२) संध्याका अनुष्ठान। मू. ॥)

(३) वैदिक-प्राण-विद्या। मू. १)

(४) ब्रह्मचर्य। मू. १।)

(५) योग साधन की तैयारी। मू. १)

(६) योग के आसन। मू. २)

**[४] धर्म-शिक्षाके ग्रंथ।**

(१) बालकोंकी धर्मशिक्षा। प्रथमभाग -)

(२) बालकोंकी धर्मशिक्षा। द्वितीयभाग =)

(३) वैदिक पाठ माला। प्रथम पुस्तक ≡)

**[५] स्वयं शिक्षक माला।**

(१) वेदका स्वयं शिक्षक। प्रथमभाग। १॥)

(२) वेदका स्वयं शिक्षक। द्वितीय भाग। १॥)

**[६] आगम-निबंध-माला।**

(१) वैदिक राज्य पद्धति। मू. ।-)

(२) मानवी आयुष्य। मू. ।)

(३) वैदिक सभ्यता। मू. ॥)

(४) वैदिक चिकित्सा-शास्त्र। मू. ।)

(५) वैदिक स्वराज्यकी महिमा। मू. ॥)

(६) वैदिक सर्प-विद्या। मू. ॥)

(७) मृत्युको दूर करनेका उपाय। मू. ॥)

(८) वेदमें चर्खा। मू. ॥)

(९) शिव संकल्पका विजय। मू. ॥)

(१०) वैदिक धर्मकी विशेषता। मू. ॥)

(११) तर्कसे वेदका अर्थ। मू. ॥)

(१२) वेदमें रोगजंतुशास्त्र। मू. ≡)

(१३) ब्रह्मचर्यका विघ्न। मू. =)

(१४) वेदमें लोहेके कारखाने। मू. ।-)

(१५) वेदमें कृषिविद्या। मू. ≡)

(१६) वैदिक जलविद्या। मू. =)

(१७) आत्मशक्ति का विकास। मू. ।-)

**[७] उपनिषद् ग्रंथ माला।**

(१) ईश उपनिषद् की व्याख्या। ॥=)

(२) केन उपनिषद् ,, ,, मू. १।)

**[८] ब्राह्मण बोध माला।**

(१) शतपथ बोधामृत। मू. ।)

मंत्री-स्वाध्याय-मंडल;
औंध
(जि. सातारा)

मुद्रक तथा प्रकाशक :- श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, भारत मुद्रणालय, स्वाध्यायमंडल, औंध (जि. सातारा)

Registered No B. 1463

वर्ष ५ अंक ५
क्रमांक ५३




वैशाख सं. १९८१
मइ स. १९२४

# वैदिकधर्म

वैदिक-तत्त्वज्ञान-प्रचारक-सचित्र-मासिक-पत्र ।

---:o:---

संपादक—श्रीपाद दामोदर सातवळेकर ।
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )



वार्षिकमूल्य— म० आ० से ३॥) वी. पी. से ४) विदेशके लिये ५ )

## विषयसूची।

# महाभारतके नियम

(१) महाभारत मूल और भाषांतर प्रति अंकमें सौ पृष्ठ प्रकाशित होगा।

(२) इसमें मूल श्लोक और उसका सरल भाषानुवाद होगा। मूलग्रंथ समाप्त होनेतक कोई टीका टिप्पणी लिखी नहीं जायगी। जो लिखना होगा वह ग्रंथसमाप्ति के पश्चात् विस्तृत लेखमें सविस्तर लिखा जायगा।

(३) भूमिका रूप इस विस्तृत लेखमें धार्मिक, सामाजिक, राजकीय तथा अन्य दृष्टियोंसे परिपूर्ण विवरण होगा, तात्पर्य यह भूमिका का विस्तृत लेख भारतकालीन वस्तुस्थितिका पूर्ण रीतिसे निदर्शक होगा। यह लेख मूलग्रंथ के छपने के पश्चात् छपेगा।

(४) संपूर्ण महाभारतके मुख्य प्रसंगों के सौ चित्र इस ग्रंथमें दिये जांयगे। उन में प्रतिपर्व एक चित्र रंगीन भी होगा। इसके अतिरिक्त उस समयकी भूगोलिक अवस्था बताने वाले कई नकशे दिये जांयगे।

(५) इसके अतिरिक्त ग्राम, नगर, प्रांत, और देशोंके नाम, जातिवाचक नाम, तथा अन्य नामोंका पूर्ण परिचय देनेवाली विविध सूचियां भी दी जांयगी।

मूल्य।

(६) बारह अंकोंका अर्थात १२०० पृष्ठोंका मूल्य मनी आर्डर से ६) छः रु. होगा और वी.पी.से ७.) रु. होगा यह मूल्य वार्षिक मूल्य नहीं है, परंतु १२०० पृष्ठोंका मूल्य है।

(७) बहुधा प्रतिमास १०० पृष्ठोंका एक अंक प्रकाशित होगा, परंतु संभव हुआ तो अधिक अंक भी प्रसिद्ध होंगे।

(८) प्रत्येक अंक तैयार होते ही ग्राहकों के पास भेजा जायगा। यदि किसीको न मिला, तो सूचना १५ दिनोंके अंदर मिलनी चाहिये। जिनकी सूचना १५ दिनोंके अंदर आवेगी उनको ही वह न मिला हुआ अंक पुनः भेजा जायगा। परंतु जिनकी सूचना १५ दिनोंके अंदर न आवेगी उनको ।।।=) आनेका मूल्य आनेपर, संभव हुआ तो ही, अंक भेजा जायगा।

(९) सब ग्राहक अपने अपने अंक संभाल कर रखें और चार अथवा पांच महिनों के पश्चात् अपने अंकोंकी जिल्द बनवालें। जिससे अंक गुम होनेकी संभावना नहीं होगी। एक या दो मास के पश्चात् किसी को भी पिछला अंक मूल्य देनेपरभी मिलेगा नहीं। क्यों कि एक अंक कम होनेसे

यहांके सब अंक व्यर्थ हो जाते हैं, इस लिये हरएक ग्राहक इस सूचना का स्मरण रखे और असावधानी होने न दें।

विनामूल्य महाभारत।

(१०) जो सज्जन १००) अथवा अधिक रुपये स्वाध्यायमंडल को एक समय दान देंगे, उनको वैदिकधर्म तथा महाभारत के भाग तथा स्वाध्यायमंडल के पुस्तक, जो उनका दान मिलने के पश्चात् मुद्रित होंगे, विनामूल्य मिलते जांयगे।

(११) जो सज्जन एक समय १००) रु. स्वाध्याय मंडलके पास अनामत रखेंगे उनको महाभारत के वे अंक जो उनकी रकम आनेके पश्चात् मुद्रित होंगे विनामूल्य मिलेंगे और महाभारत का मुद्रण समाप्त होते ही उनकी रकम, अर्थात् केवल १००) सौ रु., वापस की जायगी। (स्वाध्याय मंडल की कोई अन्य पुस्तक इनको विनामूल्य मिलेगी नहीं।)

(१२) जो महाशय दस ग्राहकों का चंदा इकट्ठा म०आ० द्वारा भेजकर अपने नामपर सब अंक मंगायेंगे, उनको एक अंक विनामूल्य भेजा जायगा।

पीछेसे मूल्य बढेगा।

पीछे से इस ग्रंथ का मूल्य बढेगा। इस लिये जो ग्राहक शीघ्रही बनेंगे उनको ही इस अवसर से लाभ हो सकता है।

मंत्री—
स्वाध्यायमंडल,
औंध (जि. सातारा)

वर्ष ५
अंक ५
क्रमांक
५३



# वैदिकधर्म

वैशाख
सं. १९८१
मई
सन १९२४

वैदिक तत्त्व ज्ञान प्रचारक सचित्र मासिक पत्र।

संपादक— श्रीपाद दामोदर सातवळेकर.
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

## पूर्वजोंकी भूमि।

यस्यां पूर्वे पूर्वजना विचक्रिरे यस्यां देवा असुरानभ्यवर्तयन् ॥
गवामश्वानां वयसश्च विष्ठा भगं वर्चः पृथिवी नो दधातु ॥२॥
अथर्व. १२।१।५

जिसमें हमारे प्राचीन पूर्वज ( विचक्रिरे ) पराक्रम करते रहे, जिसमें देवोंने असुरों का ( अभ्यवर्तयन् ) पराभव किया था, और जो गौ, अश्व और ( वयसः ) पक्षियोंका ( विष्ठाः ) निवासका स्थान है, वह ( नः पृथिवी ) हमारी मातृभूमि ( भगं ) धन और ( वर्चः ) तेज हमें ( दधातु ) देवे।

जिस मातृभूमिमें हमारे पूर्वज पराक्रम करते रहे, जिस मातृभूमिमें सत्पुरुषोंने दुष्टों का पराभव किया था, जिस मातृभूमिमें पशुपक्षी और अन्य प्राणिभी आनंदसे रहते हैं, वह हमारी भूमिं हमारे लिये ही अपना धन देवे, तथा हमारा तेज बढावे।

# डाक खानेका भय।

* * *

**देरीका कारण।**

" **महाभारत अंक २ और वैदिक धर्म विशेष अंक** " समयपर प्रसिद्ध नहीं हो सके। इसका कारण इतनाही है कि जिस भारत मुद्रणालयमें ये अंक छपते थे, वहां के छोटेसे यंत्र पर इतना मुद्रण होना अशक्य हुआ। इसलिये जर्मनीसे एक यंत्र मंगवाया था। जो दिसंबर में यहां पहुंचना था, परंतु अज्ञात कारण से वह यंत्र मार्चके मध्यमें यहां पहुंचा। इस देरी के कारण अंकोंके मुद्रणमें भी देरी होगई। अब यंत्र आगया है और एक दो मासके अंदर सब अंक नियमपूर्वक प्रसिद्ध होते रहेंगे।

* * *

**वैदिक धर्म विशेषांक।**

**पत्र द्वारा ग्राहकों को सूचना दी थी कि" वैदिक धर्मका विशेष अंक "** फर्वरीके २५ तारीख को प्रकाशित होगा। इस सूचनाके अनुसार ही सब ग्राहकों के नाम पूर्णरीतिसे देख भालकर - सब अंक डाकखानेमें रवाना किये गये थे। परंतु कई ग्राहकोंसे पत्र आये कि उनको अंक मिले नहीं ! इनके नाम दुबारा अंक भेजे गये !! **कईयों को तो तीन तीनबार वैदिक धर्म का विशेष अंक भेजा गया**, तथापि उनमें से कईयों की शिकायतें पुनः आ रहीं हैं, और हमारे ग्राहक समझ रहे हैं, कि यहां से "**विशेष अंक**" भेजा ही नहीं गया, और ग्राहकोंको धोखा दिया जा रहा है !

* * *

**धोखा नहीं है।**

यह यहां लिखनेकी आवश्यकता नहीं, कि "**स्वाध्यायमंडल**" से इसप्रकार धोखेकी संभावना नहीं है, न कभी धोखा दिया था, और न आगे दिया जायगा। यदि ऐसा है तो कई ग्राहकोंको " **विशेष अंक** " क्यों नहीं मिले ? यही संभवतः " **वैदिक धर्म के विशेष अंक की विशेषता है।** " हमारा गत छह वर्षोंका अनुभव है कि, विशेष महत्वकी पुस्तकें डाक खाने में विशेष रीतिसे गुम होती हैं !!! इसके कारण का पता विचार करनेसे ही पाठकों को लग सकता है, यहां स्पष्ट लिखने की आवश्यकता नहीं है, कर्मचारियोंमें धर्म भावका अभाव होनेसे ऐसे अनर्थ होना संभवही है।

* * *

**डाक खाने का भूत !**

साधारणतः प्रतिमास पीछे लगता है, परंतु " **विशेष अंक** " के लिये विशेषतः डाक खाने का" **पिशाच** " पीछे लगा था। इस पिशाचने इतने आश्चर्य किये कि जिनकी कल्पनाभी नहीं हो सकती !!!

(१) देहली के वैदिक धर्मके ग्राहकों के १२ **विशेष अंक** इकट्ठे सीधे " डिस्ट्रिक्ट **मैजिस्ट्रेट** " के पास पहुंचाये, जो ग्राहक भी

नहीं हैं !!

( २ ) कलकत्ते के आठ ग्राहकोंके विशेष अंक श्री०पं० जयदेवशर्मा विद्यालंकार जी के पास पहुंचाये !!

( ३ ) इसी प्रकार इगतपुरी , मिर्जापुर मेरठ , पेशावर, सहारनपुर आदि स्थानों में हुआ !

इस बातका पता हमें तब लगा कि जब डिस्ट्रिक्ट मैजिस्ट्रेट देहलीका पत्र आया। हम श्री० डिस्ट्रिक मैजिस्ट्रेट साहेब महोदयजीका धन्यवाद किये विना नहीं रह सकते, क्योंकि उन्होंने कृपा करके रजिस्ट्री डाक द्वारा सब अंक हमारे पास भेज दिये। कलकत्तेके श्री०पं० जयदेव शर्माजीने कष्ट उठाकर ग्राहकोंके पास अंक पहुंचाये , तथा इगतपुरीके ग्राहकों ने भी इसी प्रकार पहुंचाये इन सबका हार्दिक धन्यवाद है।

परंतु कई महाशयोंनें मिले हुए अंक अपने ही पास रख दिये ! डागखानेके कर्म चारियोंकी असावधानता के कारण यदि किसी ग्राहकके पास एकसे अधिक अंक पहुंच गये तो उसको उचित है कि वह अपना अंक लेकर शेष अंक डाक खानेको वापस करें। हरएक के पास अंक पहुंचाना डाक खानेका कर्तव्य है। परंतु डाक खानेवाले ऐसी अव्यवस्था मचा रहे हैं।

यह कथा है "**वैदिक धर्म के विशेष अंक की**" तात्पर्य विशेष अंक की विशेषता डाक खाने में भी प्रकट हुई है। अंतमें डाक खानेके पिशाच की प्रार्थना करते हैं , वह इसप्रकार हमारे पीछे न पडे, क्यों कि इस प्रकार पिशाचों से डरनेवाला "**वैदिक धर्म**" नहीं है।

* * *

## वैदिकधर्म की पृष्ठ संख्या।

गत मास से वैदिक धर्म की पृष्ठ संख्या बढा दी गई है। पहिले २४ पृष्ठ थे, गतमाससे २८ पृष्ठ दिये गये हैं। यदि पाठक ग्राहक संख्या बढायेंगे तो इस से भी अधिक पृष्ठ इतने ही मूल्यमें देनेका विचार है। आशा है कि पाठक अवश्य ग्राहक बढायेंगे।



**इसी समय को अपने पुरुषार्थ से मंगलमय और आनंद कारक बनाइये।**

# वैदिक कर्तव्य शास्त्र।

( लेखक- श्री. पं. धर्मदेव जी सिद्धांतालंकार )

## द्वितीय परिच्छेद।

प्रथम अध्याय में वैदिक कर्तव्य शास्त्र के आधार भूत सिद्धान्तों की सप्रमाण व्याख्या की गई है; उन सिद्धान्तों को दृष्टि में रखते हुए जो मनुष्यमात्र के वेदोक्त कर्तव्य हैं, उन का संक्षेप से यहां दिग्दर्शन कराना है। सब से प्रथम जगदुत्पादक परमेश्वर के प्रति हमारा कर्तव्य क्या है, इस विषय में कुछ थोडे से मन्त्रों पर विचार करना आवश्यक मालूम होता है। वैदिक धर्म में शुद्ध एकेश्वर पूजा की कल्पना नहीं पाई जाती, ऐसा कई महानुभावों का कथन है। यहां इस विषय पर वादविवाद करने की आवश्यकता नहीं। नीचे ईश्वर भक्ति और उस के फल के बारे में जो वेद मन्त्र उद्धृत किये जाएंगे, वे स्वयं उपर्युक्त आक्षेपों की निर्मूलता को प्रमाणित कर देंगे।

( १ ) ऋ . २ । २३ । ४ में ईश्वर भक्ति का निम्न लिखित फल बताया गया है —

"सुनीतिभिर्नयासि त्रायसे जनं यस्तुभ्यं दाशान्न तमंहो अश्नवत्। ब्रह्मद्विषस्तपनो मन्युमीरसि बृहस्पते महि तत्ते महित्वनम्॥"

ऋ . २ । २३ । ४.

अर्थात् ( बृहस्पते ) सूर्यादि बडे पदार्थों के स्वामी परमेश्वर! ( जनं सुनीतिभिः नयसि ) तू मनुष्यों को उत्तम नीति अथवा मार्ग से ले जाता और ( त्रायसे ) उन की रक्षा करता है। ( यः ) जो पुरुष ( तुभ्यम् ) तुझे ( दाशात् ) देता है —— अपने आपको तेरे प्रति समर्पण करता है ( तम् ) उस को ( अंहः )

पाप ( न अश्नवत् ) नहीं प्राप्त होता । ( ब्रह्म-द्विषः ) ज्ञानियों के साथ द्वेष करने वाले का तू ( तपनः ) तपाने वाला हो कर ( मन्युम् ) उचित कोप को ( ईरसि ) प्रेरित करता है, ( तत् ) वह ( ते ) तेरी ( महि ) बडी भारी ( महित्वनम् ) महिमा है । परमेश्वर का न्याय दण्ड दुष्टों का संहार करता है, इतना ही यहां उस के मन्यु दिखलाने से मतलब है । भक्ति करने पर भगवान् पुरुष को सन्मार्ग पर चलाते, उस की रक्षा करते, और उस को सब पापों से बचाते हैं, यह भाव मन्त्र में स्पष्टतया प्रकट किया गया है । इसी सूक्त का पांचवां मन्त्र देखिये —

**( २ ) न तमंहो न दुरितं कुतश्चन नारातयस्तितिरुर्न द्वयाविनः । विश्वा इदस्माद् ध्वरसो वि बाधसे यं सुगोपा रक्षसि ब्रह्मणस्पते ॥**

ऋ० २ । २३ । ५

अर्थात् ( सुगोपाः ) अच्छी प्रकार रक्षा करने वाला तू ( यम् ) जिस मनुष्य की ( रक्षसि ) रक्षा करता है ( यं ) उस को ( अंहः ) पाप ( न ) नहीं स्पर्श करता ( दुरितं ) दुःख वा दुर्व्यसन ( न ) नहीं प्राप्त होते ( कुतश्चन ) कहीं से भी ( अ-रातयः ) शत्रु उस विद्वान पुरुष को ( न तितिरुः ) नहीं हिंसा करने पाते । ( द्वयाविनः ) मन में कुछ और बाहर से और कुछ दिखाने वाले कपटी लोग भी ( न ) उस धर्मात्मा की हिंसा नहीं कर सकते । ( अस्मात् ) इस धर्मात्मा पुरुष से ( विश्वाः ) सब ( ध्वरसः ) भय और हिंसा को ( वि बाधसे ) तू नष्ट कर देता है । परमात्मा जिस का रक्षक है, उस भक्त को दुनिया में किसी से डर नहीं हो सकता, पाप से वह सदा दूर रहता है, और इस लिये उस पर आपत्तियों का भी असर नहीं होता । वह भक्त पुरुष कभी हीन अवस्था को प्राप्त नहीं होता, यह मन्त्र का मुख्य अभिप्राय है । ( ३ ) इस परमात्मा की भक्ति का न केवल आध्यात्मिक बल्कि लौकिक फल भी बहुत कुछ प्राप्त होता है, इस विषय में ऋग्वेद २ । २४ । ३ देखिये —

**स इज्जनेन स विशा स जन्मना स पुत्रैर्वाजं भरते धना नृभिः । देवानां यः पितरमाविवासति श्रद्धामना हविषा ब्रह्मणस्पतिम् ॥**

अर्थात् ( यः ) जो पुरुष ( श्रद्धामनाः ) श्रद्धा युक्त मन वाला हो कर ( हविषा ) भक्ति से ( देवानां पितरम् ) सूर्य चन्द्रादि तथा ज्ञानियों के पालक ( ब्रह्मणस्पतिम् ) परमेश्वर की ( आविवासति ) पूजा करता है ( स इत् ) वह ही ( जनेन ) उत्तम मनुष्यों से ( स विशा ) वह प्रजा से ( स जन्मना ) वह अपने जन्म से ( स पुत्रैः ) वह अपने पुत्रों से ( वाजं ) ज्ञान को ( भरते ) सम्पादन करता है ( नृभिः ) अपने मनुष्यों के द्वारा वह पुरुष ( धना भरते ) धन से पूर्ण होता है । इस मन्त्र का भावार्थ यह है कि ईश्वर में पूर्ण विश्वास रखने से मनुष्यों को अच्छे पुत्र मित्रादि प्राप्त होते हैं, जिन के द्वारा उसे ज्ञान और ऐश्वर्य

की प्राप्ति होती है । दयामयी जगन्माता के प्रति जो अपने को समर्पण कर देते हैं, निश्चय से उन का संसार में कभी अमङ्गल नहीं हो-सकता । कितना उत्तम अभिप्राय यहां प्रकाशित किया गया है ।

( ४ )परमेश्वर ही नित्य सुख और शान्ति देने वाला है, अतः एक मात्र उसकी उपासना करनी चाहिये, इस बात को ऋ. ८ । ६६ ।१३ में निम्न लिखित शब्दों में प्रकट किया गया है—

**वयं घा ते त्वे इद्विन्द्र विप्रा अपिष्मसि ।**
**नहि त्वदन्यः पुरुहूत कश्चन**
**मघवन्नास्ति मर्डिता ॥**

**ऋ. ५ । ६६ । १३**

अर्थात्( वयं )हम सब( घा ) निश्चय से ( इन्द्र ) हे परमेश्वर (ते स्मसि )तेरे हैं और ( उ ) निश्चय से ( विप्राः ) ज्ञान सम्पन्न-होते हुए ( अपि ) भी हम सब ( त्वे इत् स्मसि) तेरे ही आश्रय में और तेरी ही शरण में हैं ( पुरुहूत मघवन् ) बहुत से भक्तों द्वारा स्वीकृत ऐश्वर्य युक्त भगवान् ( त्वत् अन्यः ) तेरे से अतिरिक्त और ( कश्चन ) कोई भी( मर्डिता ) यथार्थ नित्य सुख देने वाला ( न अस्ति नहीं है । भक्त लोगों की परमेश्वर के प्रति यह उक्ति है । सब को भगवान् की ही शरणमें सदा रहना चाहिये, क्यों कि उस को छोड कर वस्तुतः संसार—में सुख देने वाला कोई नहीं है ।लोग इस तत्व को न समझते हुए दुनियां के पदार्थों में सुख ढूंढना चाहते हैं, पर अन्त में निराश हो कर इसी परिणाम पर पहुंचते हैं, कि दयामय भगवान के अतिरिक्त स्थिर नित्य सुख शान्ति देने वाला और कोई भी नहीं हैं, इसी आशय से उपनिषदों के अन्दर कहा है —

**एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा, एकं रूपं बहुधा यः करोति । तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥**

अर्थात् आत्मा के अन्दर स्थित सर्वान्तर्यामी भगवान् का जो साक्षात्कार करते हैं उन्हें ही नित्य सुख प्राप्त होता है अन्य किसी को नहीं।

( ५ ) परमेश्वर ही को अपना पिता माता बन्धु भ्राता और मित्र समझना चाहिये। उसी से भक्ति भाव दृढ होता है, इस बात को वेद के अनेक मन्त्रों से प्रमाणित किया जा सकता है,किन्तु यहां एक दो मन्त्रों को उद्धृत करके अगले कर्तव्य पर विचार किया जाएगा।

**"देवो देवानामसि मित्रो अद्भुतो वसुर्वसूनामासि चारुरध्वरे। शर्मन्त्स्याम तव सप्रथस्तमे अग्ने सख्ये मा रिषामा वयं तव ॥**

**ऋ . १ । ९४ । १३**

इस मन्त्र में परमेश्वर के लिये अद्भुत मित्र शब्दका प्रयोग किया गया है । सांसारिक मित्रोंसे एक न एक दिन अवश्य वियोग होता है, किन्तु परमात्मा एक अद्भुत मित्र ( वसूनां वसुः असि ) पृथिव्यादि वसुओं का भी तू आधार भूत है ( अध्वरे ) सब अहिंसामय कार्यों में तू ( चारुः) प्रकाशमान है ( तव ) तेरी ( सप्रथस्तमे )अत्यन्त विस्तृत (शर्मन्)

शरण में ( स्याम ) हम सदा रहें ( अग्ने ) हे ज्ञानस्वरुप परमेश्वर ( तव सख्ये ) तेरी मित्रता में ( वयं ) हम ( न रिषाम ) कभी दुखी नहीं। परमेश्वर सब देवों का अधिष्ठाता और हमारा अद्भुत सहायक और हमारा अद्भुत मित्र है, शुभ कर्मों के द्वारा उसका प्रकाश होता है। उस को जो मित्र समझते हुए शुभ कर्म में तत्पर रहते हैं, उन्हें कभी कोई क्लेश नहीं होता, यह इस मन्त्रका अभिप्राय है।

**श्रेष्ठे स्याम सवितुः सवीमनि तद्**
**देवानामवो अद्यावृणीमहे ।**

इत्यादि मन्त्रों में भी इसी प्रकार परमेश्वर की श्रेष्ठ शरण में सदा रहने की प्रार्थना की गई है। परमेश्वर की शरण अत्यन्त विस्तृत है, इस का तात्पर्य यह है कि, उस के अन्दर सब जाति, देश और वर्ण के पुरुष को बैठने का समान अधिकार है। वहां काले गोरे का और ब्राह्मण चाण्डाल का कोई भेद नहीं पापी से पापी भी परमेश्वर की शरण में आ कर अपने जीवन को पवित्र बना कर तर गये और अब भी तर सकते हैं।

( ६ ) ऋ . १० । ७ । ३ में --

**अग्निं मन्ये पितरमग्निमापिमग्निं**
**भ्रातरं सदमित्सखायम् ।**

ऐसा मन्त्र आया है जिस में ज्ञान स्वरूप परमेश्वर को मैं अपना पिता ( आपिः ) आप्त गुरु, भ्राता ( सदम् ) शरण देने वाला और ( सखायम् ) मित्र ( मन्ये ) मानता हूं ऐसा एक भक्त के मुख से कहलाया गया



है। वस्तुतः जब तक परमेश्वर ही को अपना सब कुछ न मान लिया जाए, तब तक पूर्ण भक्ति का आनन्द रूपी अमृत मधुर फल प्राप्त नहीं हो सकता।

( ७ ) साम उत्तरार्चिक अ . २ प्र . ४ में प्रसिद्ध --

**त्वं हि नः पिता वसो त्वं माता शत-**
**क्रतो बभूविथ। अधा ते सुम्नमीमहे।**

यह मन्त्र आया है जिस में परमेश्वर को ही पिता माता बताते हुए उसी से सुख प्रार्थना करनी चाहिये, यह भाव सूचित किया गया है। इस प्रकार परमेश्वर के प्रति व्यक्ति का जो कर्तव्य है उस की इन मन्त्रों द्वारा सूचना मिलती है। परमेश्वर को किसी समय भी न भूलना चाहिये क्यों कि उस को भूलना अथवा उस से विमुख होना यही वस्तुतः मृत्यु है यह भाव--

'यस्य च्छायाऽमृतं यस्य मृत्युः,
इत्यादि मन्त्रों का है--

अब इस विषय में साम वेदका एक अत्युत्तम मन्त्र उद्धृत कर के दूसरे कर्तव्य पर विचार करेंगे वह मन्त्र इस प्रकार है --

**मा न इन्द्र परावृणग्भवा नः स-**
**धमाद्ये । त्वं न ऊती त्वमिन्न आ-**
**प्यं मा न इन्द्र परावृणक् ॥ '**

साम . पू . ३ । ७ । ५ .

अर्थात् ( इन्द्र ) हे सर्वैश्वर्य युक्त परमेश्वर ( नः ) हमें ( न ) नहीं ( परावृणक् ) परित्याग कर-हमारा परित्याग न कर अथवा हम तेरा परित्याग न करें; इन दोनों का काव्य की दृष्टि

स एक ही आशय है। ( नः ) हमारे ( सधमाद्ये ) सदा आनन्द के लिये ( भव ) हो। ( त्वं नः ऊती ) तू हमारी रक्षा करने वाला है ( त्वम् इत् ) तू ही ( नः ) हमारे लिये ( आप्यम् ) प्राप्त करने योग्य है। तेरे अतिरिक्त संसार में प्राप्तव्य कुछ भी नहीं है, क्योंकि तेरे प्राप्त कर लेने और जान लेने पर सब कुछ प्राप्त कर लिया जाता है ( इन्द्र न मा परावृणक् ) परमात्मन् हमारा परित्याग न करो, हमारा कभी परित्याग न करो। यह भक्त की सच्चे दिल से निकली हुई एक प्रार्थना है, जो परमेश्वर को ही अपना रक्षक, प्राप्तव्य मित्र और सब कुछ समझना चाहिये, इस भाव को लिये हुए है। केनोपनिषद के शान्ति मन्त्र में इसी वेद मन्त्र के भाव को ले कर सम्भवतः—

**माहं ब्रह्म निराकुर्यां मा मा ब्रह्म निराकरोदनिराकरणं मे अस्त्वनिरा करणं मे अस्तु ॥**

ये शब्द आए हैं, जिन का अर्थ यह है, ब्रह्म ने मेरा परित्याग नहीं किया, अतः मैं कभी ब्रह्म से विमुख न होऊं। हम दोनों का सदा योग रहे। इन मन्त्रों पर विचार करते हुए मनुष्य को परमेश्वरके प्रति भक्ति रूप मुख्य कर्तव्य को सदा पालन करना चाहिये।

## द्वितीय कर्तव्य।

### आन्तरिक और बाह्य पवित्रता।

अपने प्रति मनुष्य के कर्तव्यों में आन्तरिक और बाह्य पवित्रता का मुख्य स्थान है। इसी लिये वेद में सब प्रकार की पवित्रता के सम्पादन पर बड़ा भारी बल दिया गया है। ऋग्वेद नवम मण्डल के प्रायः मन्त्रों में जिनका देवता सोम पवमान है, इसी विषय में उपदेश तथा प्रार्थनाएं पाई जाती हैं। साम वेद के अनेक मन्त्र भी इसी आन्तरिक और बाह्य शुद्धि का प्रतिपादन करने वाले हैं। अथर्व वेद, यजुर्वेद के अनेक मन्त्र भी स्पष्ट शब्दों में इस पवित्रता के भाव की सूचना देने वाले हैं। यहां चारों वेदों से इस विषयक थोड़े से मन्त्र उद्धृत किये जाते हैं।

( १ ) ऋग्वेद ५।९।५ में निम्न मंत्र आया है —

**इन्द्रः शुद्धो न आगहि शुद्धः शुद्धाभि रूतिभिः। शुद्धो रयिं नि धारय शुद्धो ममद्धि सोम्यः ॥**

अर्थात् ( इन्द्र ) ऐश्वर्य शाली राजन् ( शुद्धः ) शुद्ध गुण कर्म स्वभाव वाला तू ( न आगहि ) हमें प्राप्त हो ( शुद्धः ) पवित्र तू ( शुद्धाभिः ) पवित्र ( ऊतिभिः ) रक्षाओं के साथ हमें प्राप्त हो ( शुद्धः रयिं नि धारय ) शुद्ध होता हुआ तू ऐश्वर्य धारण कर और ( सोम्यः शुद्धः ) सौम्य और पवित्र होता हुआ तू ( ममद्धि ) आनन्द अथवा भोग कर। इस मन्त्र के अन्दर पवित्र भावों के साथ ही रक्षा ऐश्वर्य धारण भोगादि सब कार्य करने चाहिये यह भाव स्पष्टतया सूचित किया गया है।

( २ ) ऋ. ९।६७।२२ में निम्न प्रार्थना है —

**पवमानः सो अद्य नः पवित्रेण विच**

र्षणिः । यः पोता स पुनातु नः ॥

अर्थात् ( विचर्षणिः ) सर्वज्ञ ( पवमानः ) सब को पवित्र करने वाला ( सः ) वह परमेश्वर ( अद्य ) आज ( पवित्रेण ) अपने पवित्र तेज से ( पुनातु ) हमें पवित्र करे। ( यः पोता ) जो वह पवित्र करनेवाला परमेश्वर है ( स नः पुनातु ) हमें वह अवश्य ही पवित्र करे। इस मन्त्र में भी दो वार परमेश्वर से जो कि पवित्रता का स्रोत है पवित्रता की प्रार्थना की गई है।

( ३ ) ऋ० ९।७३।७ में वाणी की पवित्रता के विषय में निम्न लिखित मन्त्र आया है —

सहस्रधारे वितते पवित्र आ वाचं पुनन्ति कवयो मनीषिणः ॥'

अर्थात् ( मनीषिणः ) बुद्धिमान् ( कवयः ) दूर दर्शी ज्ञानी लोग ( सहस्रधारे वितते ) सहस्र धाराओं के समान विस्तृत ( पवित्रे ) पवित्रता के स्रोत परमेश्वर में मग्न हो कर अर्थात् उस का भजन कर के ( वाचं ) वाणी को ( पुनन्ति ) पवित्र करते हैं। ईश्वर भजनादि के द्वारा वाणी की पवित्रता को सम्पादन करने का इस मन्त्रमें उपदेश है। इसी भावको साम वेद में निम्न प्रकार प्रकट किया गया है —

( ४ ) वयं घ त्वा सुतावन्त आपो न वृक्तबर्हिषः। पवित्रस्य प्रस्रवणेषु वृत्रहन् परिस्तोतार आसते ॥ साम० पू० ३।७।९

अर्थात् ( वृत्रहन् ) हे सब पापों का नाश करने वाले प्रभो ( वयं ) हम ( घ ) निश्चय से ( सुतावन्तः ) विद्या रूपी ऐश्वर्य से युक्त होते हुए ( वृक्त बर्हिषः ) अग्नि होत्रादि शुभ कर्मों का अनुष्ठान करने वाले ( पवित्रस्य प्रस्रवणेषु ) पवित्र स्वरूप तेरे पवित्रता के स्रोत में ( आपः न ) जलों के समान शान्त स्वभाव ( स्तोतारः ) स्तुति करने वाले पुरुष ( परि आसते ) बैठे हुए हैं। 'वृक्त बर्हिषः' का अर्थ निघण्टु में ऋत्विक् ऐसा ही दिया है। परमेश्वर की पवित्रता की धाराओं में जल के समान बैठ कर भक्त लोग भी अपने को शुद्ध कर लेते हैं यह भाव यहां सूचित किया गया है जो काव्य की दृष्टि से अत्यन्त उत्तम है।

(५) यजुर्वेद अ० ३४ के प्रथम ६ मंत्रों में मन को शिव संकल्प बनाने के लिये जो प्रार्थनाएं आई हैं, वे इस प्रसङ्ग में दर्शनीय हैं। उन में से केवल एक मन्त्र का उल्लेख करना पर्याप्त है —

यज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवैति। दूरं गमं ज्योतिषां ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥

अर्थात् ( यत् ) जो मन ( जाग्रतः दूरम् उदैति ) जाग्रत अवस्था में दूर दूर जाता है ( तद् उ दैवं ) वह ही निश्चय से दिव्य गुण युक्त मन ( सुप्तस्य ) सोये हुए पुरुष के भी ( तथा एव ) वैसे ही ( एति ) दूरजाता रहता है ( दूरं गमं ) दूर जाने वाला ( ज्योतिषाम् ) इन्द्रियों का ( एकं ज्योतिः ) एक प्रकाशक ( तत् ) वह ( मे ) मेरा ( मनः ) मन ( शिवसंकल्पम् ) शुभ संकल्प करने वाला ( अस्तु ) होवे। मन्त्र की व्याख्या करने की

